श्मशब्देन शवः प्रोक्तः शानं शयनमुच्यते।
निर्वचन्ति श्मशानार्थं मुने शब्दार्थकोविदाः॥
महान्त्यपि च भूतानि प्रलये समुपस्थिते।
शेरतेऽत्र शवा भूत्वा श्मशानं तु ततो महत्॥ का० ३० १०३-४
वाराणसीति काशीति रुद्रवास इति द्विज।
महाश्मशानमित्येकं प्रोक्तमानन्दकाननम्॥ ३०. १११
श्मशानमेतद् विख्यातमविमुक्तमिति श्रुतम्।
कालो भूत्वा जगदिदं संहराम्यत्र सुन्दरि॥ पद्म० १ ३३. १४
महाश्मशानमासाद्य यदि दैवाद्विपद्यते।
पुनः श्मशानशयनं न क्वापि लभते पुमान्॥ का० ३१. १०५
जन्मान्तरसहस्रेषु यत्पापं पूर्वसञ्चितम्।
अविमुक्तं प्रविष्टस्य तत्सर्वं व्रजति क्षयम्॥ म० १८१. १७
नहि योगादृते मोक्षः प्राप्यते भुवि मानवैः।
अविमुक्ते निवसतां योगो मोक्षश्च सिध्यति॥ म० १८५. १५-१६
सहोवाचेति जाबालिरारुण्येऽसिरिडा मता।
वरणा पिङ्गला नाडी तदन्तस्त्वविमुक्तकम्॥
सा सुषुम्ना परा नाडी त्रयं वाराणसी त्वसौ। स्क० का० ५-२५
पिङ्गला नाम या नाडी आग्नेयी सा प्रकीर्तिता॥
शुष्का सरिच्च सा ज्ञेया लोलार्को यत्र तिष्ठति।
इडानाम्नी च या नाडी सा सौम्या प्रकीर्तिता।
वरणा नाम सा ज्ञेया केशवो यत्र संस्थितः॥
आभ्यां मध्ये तु या नाडी सुषुम्ना सा प्रकीर्तिता।
मत्स्योदरी च सा ज्ञेया विषुवं तत्प्रकीर्तितम्॥ ( दे० त्रिस्थ० )
तीर्थानां पञ्चकं सारं विश्वेशानन्दकानने।
दशाश्वमेधं लोलार्कः केशवो बिन्दुमाधवः॥
पञ्चमी तु महाश्रेष्ठा प्रोच्यते मणिकर्णिका।
एभिस्तु तीर्थवर्यैश्च वर्ण्यते ह्यविमुक्तकम्॥ म० १८५. ६८-६९
तस्यार्कस्य मनो लोलं यदासीत्काशिदर्शने।
अतो लोलार्क इत्याख्या काश्यां जाता विवस्वतः॥ स्क० का० ४६. ४८

गया—'त्रिस्थली' के दो स्थल—प्रयाग और काशी पर इस मन्दिर प्रवचनोपरान्त अब गया पर चलो पूर्वजों की गया करें। वास्तव में तीर्थ-क्षेत्र एवं मन्दिर-पीठ दोनों की दृष्टि से गया का बड़ा महत्त्व है। प्रत्येक हिन्दू अपने दिवंगत पिता की गया करने का अभिलाषी रहता है। बहुसंख्यक अपना मनोरथ भी सिद्ध करते हैं। गया हिन्दुओं एवं बौद्धों दोनों का ही महातीर्थ है। गया और बुद्ध-गया इन दोनों नामों से हम परिचित हैं। बुद्ध गया पर हम आगे तीसरे पटल पर लिखेंगे। हिन्दू-दृष्टि से गया की संक्षिप्त समीक्षा आवश्यक है।

वायु-पुराण का गया-माहात्म्य बड़ा विशद है। गया के इतिहास, पुराण एवं नाना उपाख्यानों के इतिवृत्तों एवं रूपक-रचनाओं का यह आगार है। गया एक अति प्राचीन स्थान है—इसका प्राचीन-तम साहित्य पोषण करता है। 'गय' आर्ष-संज्ञा है। ऋ० दशम, ६३. १७ तथा ६४. १७ में—'असतावि जनो दिव्यो गयेन'—आया है, अतः यह आकूत समर्थित होता है। अथर्ववेद ( १. १४. ४ ) में गय एक जादूगर के रूप में निर्दिष्ट है। वैदिक संहिताओं के असुर, दास, राक्षस आदि अनार्य जादूगर भी थे। अतः बहुत सम्भव है अथर्ववेद का यह जादूगर 'गय' पुराणों का असुर—गयासुर बन गया।

'गयशिरस्' की तथाकथित पौराणिक कल्पना पुराणों से भी प्राचीन है। निरुक्त-कार यास्क ने 'इदम् विष्णुर्-विचक्रमे त्रेधा निदधे पदम्' की शाकपूणि की व्याख्या में प्राकृतिक ( भू, अन्तरिक्ष तथा द्यौ ) संकेत के साथ-साथ और्णवाय की व्याख्या में समारोहण, विष्णु-पद एवं गयशिरस का भौगोलिक संकेत भी दिया है। अथच 'गयशिर' शब्द पर नाना संकेत बौद्ध-ग्रन्थों में आये हैं ( दे० महावग्ग )। जैन-ग्रन्थ ( दे० उत्तराध्यान-सूत्र ) भी इस शब्द का संकेत प्रस्तुत करते हैं। अश्वघोष के 'बुद्धचरित' ( दे० १२ वा सर्ग ) में भगवान बुद्ध राजर्षि गय की आश्रम-नगरी गये थे—ऐसा वर्णन है। वहीं पर ( दे० १८ वा सर्ग ) गया में स्थित उरुविल्वा नामक काश्यपीय आश्रम पर भी गौतम पधारे—ऐसा भी उल्लेख है। विष्णु-धर्मोत्तर ( ८५. ४० ) में विष्णुपद की महिमा में उसे श्राद्ध का पुण्य स्थान माना गया है। समारोहण यथानाम किसी 'प्रान्तर' प्रदेश ( किसी पहाड़ी के ऊपर समतल भूमि पर स्थिति नगर या दुर्ग ) से है। सम्भवतः फल्गु नदी के निकट पहाड़ी से इसका परामर्श है। अतः यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि और्णवाय का यह 'गयशिरस' संकेत गया से ही है। गया की 'गयशिरस' संज्ञा का पौराणिक आख्यान बड़ा ही रोचक है। गयासुर नामक एक महापराक्रमी असुर था, जिसकी ऊँचाई १२५ योजन तथा परीणाह ( मोटाई ) ६० योजन था। वह कोलाहल पर्वत पर सहस्रों वर्ष कठिन तपस्या करता रहा। अब देवगण आतङ्कित हो उठे। ब्रह्मा के पास पहुँचे। ब्रह्मा उनको लेकर शिवधाम पधारे। शिवने कहा विष्णु के पास जाओ। अब विष्णु सबको साथ लेकर गयासुर के पास आये। विष्णु ने उसकी इस महा तपस्या का कारण पूछा और वर मागने को कहा। गयासुर ने अपनी सर्वतो-वरिष्ठा पुण्यता मागी। देवों ने 'तथास्तु' कहा और स्वर्ग चले गये। अब क्या जो कोई गयासुर के पावन शरीर को छूता वही पुण्यात्मा हो जाता और स्वर्ग पहुँचता। वेचारे यम का आधिराज्य समाप्त हुआ, कोई वहा भूलकर भी न जाता। अब यम परेशान हुए—ब्रह्मा के पास पहुँचे। ब्रह्मा यम को साथ लेकर पुनः विष्णु के पास गये और कहा आप गयासुर से यज्ञार्थ उसका पुण्य शरीर माग लें। विष्णु की प्रार्थना गयासुर ने मान ली और धड़ाम से जमीन पर गिर पड़ा—शिर कोलाहल पर्वत के उत्तर में और पैर दक्षिण में। अब ब्रह्मा ने अपने यज्ञ-सभार जुटाये। परन्तु यज्ञ-कार्य में ब्रह्मा को एक बाधा दिखाई पड़ी—गयासुर का शरीर हिल रहा था। ब्रह्मा ने यम से उस पर एक शिला रखने को कहा तब भी शरीर का स्पन्दन न रुका। अब ब्रह्मा ने शिवादि देवों से उस पर खडे होने को कहा जिससे उसका हिलना बन्द हो। इस पर भी जब हिलना न रुका तो वेचारे पितामह पुनः पुराण-पुरुष विष्णु के पास गये और कहा गयासुर और उस पर स्थित शिला को हिलने से बचाइये। विष्णु ने

अपनी 'मूर्ति' देकर कहा जाओ इसको रख दो हिलना बन्द हो जावेगा। परिणाम न निकला। अन्ततोगत्वा विष्णु भी वहाँ आ गये और स्वयं जनार्दन, पुण्डरीक तथा आदि-गदाधर के रूप में, ब्रह्मा प्रपितामह पितामह, फल्ग्वीश, केदार और कनकेश्वर के पाच रूपों में, विनायक गणेश गजरूप में तथा इसी प्रकार सूर्य, लक्ष्मी (सीता), गौरी (मङ्गला), गायत्री सरस्वती भी सभी अपने अपने नाना रूपों में उस शरीर पर सवार हो गये। अब जाकर गयासुर का शरीर स्तब्ध हुआ। गयासुर को अब शिकायत हुई—इस तरह उसे क्यों धोका दिया गया? जब उसने अपना पुण्य शरीर ब्रह्मा को यज्ञार्थ दे ही दिया था तो विष्णु के वचन-मात्र से ही वह स्तब्ध हो जाता पुन. इस सब लाद से क्या प्रयोजन? उस पर भी विष्णु ने अपनी गदा रख दी (आदिगदाधर)—देवों ने प्रसन्न हो कर गयासुर से वरदान मागने को कहा तो उसने जो वरदान चुना वही आगे गया क्षेत्र के माहात्म्य का मूलमन्त्र है। गयासुर ने वर मागा—"जब तक पृथ्वी, सूर्य, चन्द्र, तारागण का अस्तित्व है तब तक ब्रह्मा, विष्णु, शिव आदि सभी ये देव मेरी इस शिला पर बने रहें। यह पवित्र क्षेत्र मेरे नाम से विश्रुत हो। सभी तीर्थ पञ्च क्रोश-परिमित गया-क्षेत्र एवं क्रोशैक-परिमित गयशिर-क्षेत्र के मध्य में केन्द्रित रहें। सभी देवगण अव्यक्त (पद-चिन्हादि) अथवा व्यक्त (देव-मूर्ति) रूप में विराजमान रहें। जिनको यहाँ पर सपिण्ड श्राद्ध दी जावे वे ब्रह्मलोक जावें और ब्रह्म-हत्या आदि जघन्य पाप का भी यहाँ नाश हो जावे।" देवों को तथास्तु कहना पड़ा।

गया के पुराणमाख्यानम् पर इस संक्षिप्त प्रवचन के उपरान्त गयावाल ब्राह्मणों की दुर्दशा पर कुछ अश्रुकणों का पात आवश्यक है। ब्रह्मा ने इस महातीर्थ को ब्राह्मणों को दे डाला, यहाँ पर सब प्रकार के ऐश्वर्य एवं समृद्धिया थीं। 'असन्तुष्टाः द्विजाः नष्टाः' जो कहा गया है वह ठीक ही है। यहा के ये ब्राह्मण बड़े लालची थे। उनका पेट नहीं भरा। उन्होंने धर्मारण्य में धर्मराज के नाम पर बड़ा यज्ञानुष्ठान किया तथा यज्ञ-दक्षिणा मागी। ब्रह्मा ने जब सुना तो बड़े क्रुद्ध हुए और आकर शाप दे गये और उनका सारा ऐश्वर्य भी ले गये। बेचारे ब्राह्मण विलाप करने लगे तो ब्रह्मा ने कहा अब तुम्हारे लिये यात्रियों के द्वारा प्रदत्त दान-दक्षिणा के अतिरिक्त और कोई सहारा नहीं।

अन्त में गया के प्रधान उप-तीर्थों का भी स्वल्प संकीर्तन अपेक्षित है। गया के तीर्थों की संख्या काफी बड़ी है, परन्तु तीन महातीर्थ बहुत प्रशस्त हैं, जिनका दर्शन गया-यात्री के लिये अनिवार्य है। फल्गु नदी का स्नान, विष्णुपद तथा अक्षयवट का दर्शन। विष्णु-पद का मन्दिर सबसे बड़ा है जो भगवान् विष्णु के पद-चिन्ह पर उत्थित हुआ है। यह एक पहाड़ी पर है जो फल्गु नदी के पश्चिम पार्श्व में स्थित है। गया में लगभग ४५ श्राद्ध-वेदिया हैं जिनमें पाच प्रमुख हैं—प्रेत-शिला, राम-शिला, राम-कुण्ड, ब्रह्म-कुण्ड तथा काक-बलि। पञ्चक्रोशी गया के अतिरिक्त क्रोशैक परिमित गय-शीर्ष के मुण्डपृष्ठ, प्रभास, गृध्रकूट, नागकूट भी तीर्थ परम पावन माने जाते हैं।

'महाबोधि तरु' हिन्दुओं के लिये भी उतना ही पूज्य है जितना बौद्धों के लिये—गया-माहात्म्य का यह सामान्य औदार्य है। उत्तर-मानस तथा मातङ्ग-वापी भी प्रख्यात तीर्थ हैं।

वायु तथा गरुडपुराण आदि में वर्णित निम्नलिखित गया-तीर्थ-सूची विशेष द्रष्टव्य है

| पुण्यतोया सरिताएं | पावन पर्वत एवं उनके कूट | |
|---|---|---|
| फल्गु महानदी | गयाशिर | आदिपाल |
| घृतकुल्या | मुण्डपृष्ट | क्रौंचपाद |
| मधुकुल्या | प्रभास | रामशिला |
| मधुस्रवा | उद्यन्त | प्रेतशिला |
| अग्निधारा | भस्मकूट | नग |
| कपिला | अरविन्दक | ब्रह्मयोनि |
| वैतरणी | नागकूट | |
| देविका | गृध्रकूट | |
| आकाशगङ्गा | | |

| पुण्य-स्नान-स्थान | | पावन स्थान | |
|---|---|---|---|
| फल्गुतीर्थ | उत्तरमानस | पञ्चलोक | आम्र |
| रामतीर्थ | दक्षिणमानस | सप्तलोक | गृध्रकूटवट |
| शिलातीर्थ | रुक्मिणीकुण्ड | वैकुण्ठ | महाबोधितरु |
| गदालोल | प्रेतकुण्ड | लोहदण्डक | |
| वैतरणी | निःधारा | गोप्रचार | |
| ब्रह्मसर | पुष्करिणी | धर्मारण्य | |
| ब्रह्मकुण्ड | मतङ्गवापी | ब्रह्मयूप | |

टि०—पावन पदों में विष्णु, रुद्र, ब्रह्मा, काश्यप, दक्षिणाग्नि, गार्हपत्य, आहवनीय, साम, आवसथ्य, शक्र, अगस्त्य, क्रौञ्च, मातङ्ग, सूर्य, कार्तिकेय तथा गणेश के प्रसिद्ध हैं जिनमें चार सर्व-प्रसिद्ध—काश्यप, विष्णु, रुद्र और ब्रह्मा—उनमें 'ब्रह्मपद' सर्व-श्रेष्ठ।

अन्त में निम्न श्लोकों में गया-माहात्म्य देखिये :—

अश्मपृष्ठे गयायां च निरविन्दे च पर्वते।
तृतीयां क्रौञ्चपद्यां च ब्रह्महत्या विशुध्यते॥ महा० अनु० २५ ४२

एष्टव्या बहवः पुत्रा यद्येकोऽपि गया व्रजेत्।
यजेत वाश्वमेधेन नील वा वृषमुत्सृजेत्॥
महानदी च तत्रैव तथा गयशिरो नृप।
यत्रासौ कीर्त्यते विप्रैरक्षय्यकरणो वट॥
यत्र दत्त पितृभ्योऽन्नमक्षय्य भवति प्रभो।
सा च पुण्यजला तत्र फल्गुनामा महानदी। महा० वन० ८७-१०-१२

गयाशिरे तु यत्किञ्चिन्नाम्ना पिण्ड तु निर्वपेत्।
नरकस्था दिवं यान्ति स्वर्गस्था मोक्षमाप्नुयु॥ लिखित स्मृति Kane H D Vol. IV P. 646

ब्रह्मज्ञानं गयाश्राद्धं गोग्रहे मरणं तथा।
वासः पुंसां कुरुक्षेत्रे मुक्तिरेषा चतुर्विधा ॥ वायु० १०५-१६
गङ्गापादोदक विष्णोः फल्गुर्ह्यादिगदाधरः।
स्वयं हि द्रवरूपेण तस्माद्गङ्गाधिकं विदुः ॥ वा० १११-१६

यह अध्याय अपेक्षाकृत बहुत बड़ा हो गया। ऐसा प्रतीत होता है 'विनायकं प्रकुर्वाणो रचयामास वानरम्'। कहा तो हिन्दू प्रासाद की पृष्ठ-भूमियों में तीर्थ-माहात्म्य की लोक-धर्मिणी संस्था का मूल्याङ्कन करने चले थे वहा वह स्वयं महा प्रासाद के रूप में इतनी ऊँची उठ गयी। वास्तव में हिन्दू संस्कृति का मर्म यही है जो अणोरणीयान है वही महतो महीयान बन जाता है।

अस्तु, ग्रन्थ-विस्तार-भय से अब यह विवरण सकोच्य है। परन्तु अभी बहुत से तीर्थ एवं महातीर्थ तथा क्षेत्र, धाम, मठ छूट गये। भारतवर्ष के प्राचीन धार्मिक इतिहास में पुण्यनगरियों की अत्यन्त प्राचीन पुण्य-परम्परा है :—

अयोध्या मथुरा माया काशी काञ्ची ह्यवन्तिका।
एताः पुण्यतमाः प्रोक्ताः पुरीणामुत्तमोत्तमाः ॥ ब्रह्माण्ड चतु० ६०-६१
काशी कान्ती च मायाख्या त्वयोध्या द्वारवत्यपि।
मथुरावन्तिका चैता सप्त पुर्योऽत्र मोक्षदाः ॥

धामों में बदरीनाथ, जगन्नाथपुरी, रामेश्वर तथा द्वारका अत्यन्त पावन एवं प्रसिद्ध हैं। इन पर स्थित मठों एवं मन्दिरों की कुछ विस्तार से समीक्षा हम आगे करेंगे।

( दे० तृतीय पटल—प्रासाद-वास्तु के स्मारक )

यहा पर जगन्नाथपुरी, जो पुरुषोत्तम-क्षेत्र के नाम से प्रख्यात है, उस पर थोड़ा सा विवेचन प्रासङ्गिक है।

जगन्नाथपुरी उड़ीसा में है। उड़ीसा मे चार प्रधान तीर्थ-क्षेत्र हैं—भुवनेश्वर ( चक्रतीर्थ ), जगन्नाथ ( शङ्ख-क्षेत्र ), कोणार्क ( पद्म-क्षेत्र ) तथा जैपुर ( गदा-क्षेत्र )।

पुरुषोत्तम तीर्थ ( जगन्नाथपुरी ) पर ब्रह्मपुराण ( दे० अ० ४७-७० लगभग १६०० श्लोक ) तथा बृहन्नारदीय ( उत्तरार्ध अ० ५२-६१ लगभग ८०० श्लोक ) में बड़े विस्तार से वर्णन है। उड़ीसा की दो और संज्ञायें हैं—ओड्र तथा उत्कल। पुराणों की वार्ता है : अवन्ती के राजा इन्द्रद्युम्न इस महातीर्थ की गौरव-गाथा सुनकर अपने सैन्य, सेवक, पुरोहितों और स्थपतियों को लेकर यहा पर भगवान वासुदेव के दर्शनार्थ आ पहुँचा। वहाँ पर भगवान जगन्नाथ की इन्द्रनीलमणिमयी प्रतिमा थी जो वालुका में विलुप्त हो लतागुल्म से अदृश्य थी। इन्द्रद्युम्न ने वहाँ पर अश्वमेध यज्ञ किया और एक बड़ा प्रासाद ( मन्दिर ) बनवाया और जब उस मन्दिर में प्रतिमा-प्रतिष्ठा का अवसर आया तो रात्रि में उसे स्वप्न हुआ कि समुद्रवेला पर स्थित वटवृक्ष के निकट प्रातरुत्थाय जावे और वटवृक्ष को काट लावे। राजा ने वैसा ही किया और वहाँ पर उसे दो ब्राह्मण मिले जो वास्तव में स्वयं भगवान विष्णु और विश्वकर्मा थे। भगवान् ने राजा से कहा कि उनका यह साथी ( दूसरा ब्राह्मण) तुम्हारे लिये प्रतिमा बनावेगा। विश्वकर्मा ने इन्द्रद्युम्न के द्वारा निर्मापित प्रासाद में

प्रतिष्ठार्थ कृष्ण, बलराम और सुभद्रा की तीन काष्ठमयी मूर्तियाँ बनाकर प्रदान कीं। विष्णु ने राजा को बिना मांगे वर भी दिया कि जिस कुण्ड पर उसने यज्ञान्त अवभृथ स्नान किया है वह उसके नाम से विख्यात होगा तथा जो आगे के लोग इसमें स्नान करेंगे वे इन्द्रलोक को जायेंगे। अस्तु, इस वार्ता से यह ऐतिहासिक निष्कर्ष निकलता है कि पुरुषोत्तम एक प्राचीन स्थान था जो नीलाचल के नाम से विश्रुत था। यहा पर कृष्ण की उपासना में काष्ठमयी प्रतिमाओं की प्रतिष्ठा से यह परम्परा कुछ विशेष प्राचीन प्रतीत होती है।

राजेन्द्रलाल मित्र (See 'Antiquities of Orissa') का आकूत है पुरुषोत्तम-क्षेत्र को तीन ऐतिहासिक कालों में विभाजित किया जा सकता है—प्राचीनतम हिन्दू-काल (Hindu period), प्राचीन बौद्ध-काल (Buddhist period) तथा पूर्व-मध्यकालीन वैष्णव-काल (Vaisnava period)। प्राचीनतम हिंदू काल का कुछ आभास ऊपर की पौराणिक वार्ता से प्राप्त हो सकता है। बौद्ध-काल के बौद्ध-प्रभाव के सम्बन्ध में विशेष ज्ञातव्य यह है कि उत्कल ( उड़ीसा ) में अशोक के शिला-लेख ( दे० धौली की पहाड़ी ), एव खण्डगिरि ( जो भुवनेश्वर से पाच मील की दूरी पर है ) मे बौद्ध-कालीन गुहा-मन्दिरों के साथ-साथ बौद्ध प्रभाव में जगन्नाथ की रथ-यात्रा (Car-procession ) बुद्ध की दन्त-चिन्ह-यात्रा (Procession of Buddha's Tooth-relic) का सादृश्य रखता है एव जगन्नाथ-मन्दिर की मूर्तित्रय-परम्परा ( दो भाइयों के साथ बहन ) पर बौद्ध-धर्म के त्रिक—बुद्ध, धर्म एवं संघ का प्रभाव परिलक्षित होता है।

जगन्नाथपुरी का वैष्णव-धर्म उस उदात्त एवं सहिष्णु समय का उद्घोष करता है जब शैवों एव वैष्णवों के पारस्परिक सौहार्द्र की सरिता बह निकली थी। जगन्नाथ के प्रधान प्रासाद के अतिरिक्त यहा पर १२० मन्दिर और हैं जिनमें १३ तो शिवालय ही हैं। सूर्य-मन्दिर भी हैं। हिन्दू-धर्म के प्रायः सभी सम्प्रदाय यहा पर प्रतिष्ठित हैं। तभी तो सभी हिन्दुओं का चार धामों में यह एक अन्यतम धाम है। ब्रह्मपुराण (५६ ६४-६६ तथा ६९-७०) के निम्न प्रवचन इस दृष्टि से कितने सार्थक हैं :

शैवभागवतानां च वादार्थप्रतिषेधकम्।
अस्मिन् क्षेत्रवरे पुण्ये निर्मले पुरुषोत्तमे ॥
शिवस्यायतन देव करोमि परम महत्।
प्रतिष्ठेय तथा तत्र तत्र स्थाने च शङ्करम् ॥
ततो ज्ञास्यन्ति लोकेऽस्मिन्नेकमूर्ती हरीश्वरौ।
प्रत्युवाच जगन्नाथ स पुनस्त महामुनिम् ॥

....

नावयोरन्तर किञ्चिदेकभावौ द्विधा कृतौ ॥
यो रुद्र स स्वय विष्णुर्यो विष्णु स महेश्वर ।

जगन्नाथ इस पावन धाम की कुछ ऐसी विशिष्टतायें हैं जो अन्यत्र नहीं। यहा पर छुआछूत का भेद बिलकुल नहीं। यहा का भात ही पावन प्रसाद है। सभी इसे निस्संकोच स्वीकार करते हैं। यह 'महाप्रासाद' सुखाकर लोग अपने अपने घर ले जाते हैं। यहा के

रथ-यात्रा सब महोत्सवों की शिरोमणि है। आषाढ़ शुक्ल द्वितीया में यह महोत्सव प्रारम्भ होता है। तीनों—कृष्ण, सुभद्रा और बलराम—के अपने अपने सलाञ्छन रथ चलते हैं जो यात्रियों के द्वारा खींचे जाते हैं। यह यात्रा मन्दिर से प्रारम्भ होती है और जगन्नाथ जी के ग्राम-निवास तक जाती है।

वाराणसी के सदृश जगन्नाथपुरी में भी पाच प्रधान तीर्थ हैं—मार्कण्डेय-सर, कृष्ण-वट, बलराम, समुद्र तथा इन्द्रद्युम्न-कुण्ड :

मार्कण्डेयं वटं कृष्णं रौहिणेयं महोदधिम्।
इन्द्रद्युम्नसरश्चैव पञ्चतीर्थी विधिःस्मृतः॥ म० ६०. ११

जगन्नाथ के मन्दिरों पर आगे के पटल में समीक्षा होगी अतः इस धाम की इस पूर्वपीठिका से हम सन्तोष करें।

द्वादश-ज्योतिर्लिङ्गों—की भी प्राचीन पुण्य-परम्परा से हम परिचित ही हैं। शिवपुराण ( १. १८. २१-२४) का प्रवचन है :

पृथिव्यां यानि लिङ्गानि तेषां सख्या न विद्यते।
सौराष्ट्रे सोमनाथं च श्रीशैले मल्लिकार्जुनम्।
उज्जयिन्यां महाकालमोङ्कारे परमेश्वरम्॥
केदारं हिमवत्पृष्ठे डाकिन्यां भीमशङ्करम्।
वाराणस्यां च विश्वेशं त्र्यम्बकं गौतमीतटे॥
वैद्यनाथं चिताभूमौ नागेशं दारुकावने।
सेतुबन्धे च रामेशं घुश्मेशं च शिवालये॥
द्वादशैतानि नामानि प्रातरुत्थाय यः पठेत्।
सर्वपापविनिर्मुक्तः सर्वसिद्धिफलं लभेत्॥

हिन्दू धर्म की विभिन्न अवान्तर शाखाओं एवं नाना सम्प्रदायों के अनुरूप इस देश में अगणित पावन क्षेत्र प्रकल्पित हैं। ५१ या १०८ शक्ति-पीठों की प्राचीन परम्परा (देखिये लेखक का 'प्रतिमा-विज्ञान'—इस अध्ययन का चतुर्थ ग्रन्थ ) से हम परिचित ही हैं। 'बार्हस्पत्य सूत्र' ( पृ० ११६-१२६ ) में वैष्णवों, शैवों एव शाक्तों के निम्न आठ आठ पावन क्षेत्रों का निर्देश है :

| वैष्णव-क्षेत्र | शैव क्षेत्र | शाक्त-क्षेत्र |
|---|---|---|
| बदरिका | अविमुक्त | ओग्घीण |
| सालग्राम | गङ्गाद्वार | जाल |
| पुरुषोत्तम | शिवक्षेत्र | पूर्ण |
| द्वारका | रामेयमुना | काम |
| विन्ध्याचल | शिवसरस्वती | कोल्ल |
| अनन्त | मध्य | श्रीशैल |
| सिंह | शार्दूल | काञ्ची |
| श्रीरङ्ग | गज | महेन्द्र |

टि०—इनमें बहुतों का भूगोल सम्भवतः समझ के बाहर है।

अस्तु, अगणित तीर्थों की तालिका* अब भी अवशेष है। अन्त में औपोद्घातिक उस महातथ्य का माहात्म्य स्मरणीय है कि भारतवर्ष का समस्त प्रदेश ही पावन है। तीर्थ-भूमि वास्तव में सत्य-भूमि, तपो-भूमि, अध्ययनाध्यापन-भूमि, यज्ञ भूमि—धर्म-भूमि है। पद्म पुराण ( द्वि० ३६.५६–६१ ) का प्रवचन है: —"जहा अग्निहोत्र एन श्राद्ध की जाती है, जहा देवतायतन स्थित है, जिस घर में वेद-पाठ होता है, जहा गौवें रहतीं हैं, सोमपायी जहा निवास करते हैं, जिस स्थल पर अश्वत्थ उगा है, जहा पुराण का पारायण होता है, जहा अपना गुरु रहता है, जहा सती रहती है अथवा पिता और उसका लायक लड़का रहता है—वे सभी तीर्थ भूमिया हैं।"

परिशिष्ट

* तीर्थ-तालिका

| | | |
|---|---|---|
| अञ्जक (न०) | अग्निसत्यपद | अमरकहृद |
| अचला ,, | अग्निशिरस् | अमरकण्टक |
| अचलेश्वर | अग्नीशेश्वर | अमरकेश्वर (लि०) |
| अच्छोदा ,, | अग्नितीर्थ | आमर्दक (ज्यो०) |
| अच्छोदक | अहः | अमरेश |
| अचिर-वती | अहल्याहृद | अमरेश्वर |
| अच्युतस्थल | अहल्यातीर्थ | अम्बाजन्म |
| आदर्श | ऐलापत्र (नाग) | अम्बरीशेश्वर |
| आदिपाल (प०) | ऐरावती (न०) | अम्बिकातीर्थ |
| आदितीर्थ | अजविल (प०) | अम्बिकावन |
| आदित्याश्रम | अजतुङ्ग | अम्बु (न०) |
| आदित्यतीर्थ | अजेश्वर (लि०) | अमोहक |
| आदित्यायतन | अजिरवती (न०) | आम्रातकेश्वर |
| आदित्येश | आकाश | अशुमती |
| अगस्त्यपद | आकाशगङ्गा | आनन्द |
| अगस्त्यसर | आकाशलिङ्ग | आनन्दपुर |
| अगस्त्याश्रम | अक्रूर | अनन्त |
| अगस्त्यतीर्थ | अक्षवाल | अनन्तभवन |
| अगस्त्यवट | अक्षय्यकरण | अनन्तनाग |
| अगस्त्येश्वर | अक्षय्यवट | अनन्तशयन |
| अघोरेश्वर | अलाबुतीर्थ | अनन्ततीर्थ |
| अग्निधारा | अलकनन्दा | अनरक |
| अग्निकुण्ड | अलेश्वर | अनरकेश्वर |
| अग्निप्रभ | अलितीर्थ | अनाशक |
| अग्निपुर | आमलक | अनसूयालिङ्ग |
| अग्निसर | आमलकग्राम | अन्ध (नद) |

अन्धकेश
अन्धोन
अङ्गभूत
अङ्गारकुण्ड
अङ्गारवाहिक
अङ्गारेश्वर
अङ्गारकेश्वर
अङ्गारेश
आङ्गिरस-तीर्थ
अङ्गिरसेश
अनितभा ( न० )
अञ्जलिकाश्रम
अञ्जन ( प० )
अञ्जसी ( न० )
अङ्कोल
अङ्क शेश्वर
अन्नकूट
अन्तकेश्वर
अन्तर्वेदी
अन्तशिला ( न० )
अन्तिकेश्वर
अनूपा ( न० )
अन्यतःप्लक्ष ( पु० )
आपाग ( न० )
अपाप्रपतन ( न० )
अपरनन्दा ( न० )
आपस्तम्बतीर्थ
आपया ( न० )
अपसरस-कुण्ड
अप्सरेश
अप्सरोयुगसङ्गम
अरन्तुक
अरविन्द ( प० )
अर्बुद ( प० )
अर्बुद-सरस्वती ( न० )
आर्चिक-पर्वत
अर्धचन्द्र
अर्धकील
अर्घ्यतीर्थ
अरिष्टकुण्ड
आर्जीकीया ( न० )
अर्जुन
अर्जुनीया ( न० )
अर्कक्षेत्र
अर्कस्थल कुण्ड
आर्षभ
आर्ष्टिषेणाश्रम
अरुणासरस्वती सं०
अरुण ( प० )
अरुणा ( न० )
अरुणा-वरुणा स०
अरुन्धतीवट
अरुणीश
आर्यावर्त
आषाढ ( लि० )
आषाढी-तीर्थ
आशालिङ्ग
असि
असिवनी ( न० )
असिकुण्ड
असित ( प० )
असिता ( न० )
असितगिरि
अश्मन्वती ( न० )
अश्मपृष्ठ
अशोकतीर्थ
अस्तमन
अष्टवक्र
अस्थिपुर
असुरीश्वर
अश्वमेध
अश्वशिरस
अश्वतीर्थ
अश्वरथतीर्थ
अश्विनी
अश्विनोस्तीर्थ
अश्वीश्वर
अटवीतीर्थ
अतिबल
आत्मतीर्थ
आत्रेयतीर्थ
अत्रि-आश्रम
अत्रीश्वर
अट्टहास
औद्दालकतीर्थ
औद्यानकतीर्थ
औजस
औपमन्यव
औसज
औशनस
औशीरपर्वत
अवधूत
अवकीर्ण
अवन्ती
अवटोदा ( न० )
अविघ्नतीर्थ
अविमुक्त
अविमुक्तेश्वर
अयोध्या
अयोगसिद्धि
अयोनिसङ्गम
बभ्रुतीर्थ
बदरी
बदरिका
बदरिकाश्रम
बदरीवन
बदरीपाचनतीर्थ
बगला ( देवी )
बाहुदा ( न० )
बहुलवन
बहुनेत्र

बाह्या ( न० )
बकुलासङ्गम
बकुलवन
बलभद्रलिङ्ग
बलाका
बलाकेश्वर
बालकेश्वर
बालपेन्द्र
बलेश्वर
बलिकुण्ड
बाणगङ्गा
बाणतीर्थ
बाणेश्वर-लिङ्ग
बाजुल
बार्हस्पत्यतीर्थ
भद्रा ( न० )
भद्रदोह
भद्रकालेश्वर
भद्रकाली
भद्रकालीह्रद
भद्रकर्णह्रद
भद्रकर्णेश्वर
भद्रतीर्थ
भद्रतुङ्ग
भद्रवन
भद्रवट
भद्रावती (न०)
भद्रेश्वर
भगवत्पदी ( न० )
भागीरथी
भैरव
भैरवेश्वर
भाण्डह्रद
भाण्डीर
भाण्डीरक
भद्रतीर्थ
भानुतीर्थ
भारभूतेश्वर
भारभूती
भरद्वाजाश्रम
भरद्वाजतीर्थ
भरतस्याश्रम
भरतेश
भार्गवेश
भर्तृस्थान
भारूण्डवन
भारूकच्छ
भस्मगात्रक
भस्मकूटाद्रि
भास्कर-क्षेत्र
भावतीर्थ
भेड़ादेवी
भेदगिरि
भिल्लतीर्थ
भीमा ( न० )
भीमादेवी
भीमारथी
भीमस्वामिन
भीमतीर्थ
भीमाया.स्थानम्
भीमेश्वर
भीष्मचण्डिका
भोगवती
भृगु
भृगुकच्छ
भृगुकुण्ट
भृगुतीर्थ
भृगुतुङ्ग
बृहस्पतिकुण्ड
भृङ्गीश्वरलिङ्ग
भूमिचण्डेश्वर
भूमितीर्थ
भूतालयतीर्थ
भूतेश्वर
भुवनेश्वर
बिलपथ
बिल्वाचल
बिल्वक
बिल्वपत्रक
बिल्ववन
बिन्दुक
बिन्दुमाधव
बिन्दुसरस
बिन्दुतीर्थ
बोधितरू
ब्रह्मगिरि
ब्रह्मह्रद
ब्रह्मक्षेत्र
ब्रह्मकुण्ड
ब्रह्मनदी
ब्राह्मणकुण्डिका
ब्रह्मणस्तीर्थ
ब्राह्मणी ( न० )
ब्राह्मणिका
ब्रह्मानुस्वर
ब्रह्मपद
ब्रह्मपुत्र
ब्रह्मसरस
ब्रह्मारण्य
ब्रह्मशीर्ष
ब्रह्मस्थान
ब्रह्मस्थूण
ब्रह्मतारेश्वर
ब्रह्मतीर्थ
ब्रह्मतुङ्ग
ब्रह्मतुण्डह्रद
ब्रह्मवल्लीतीर्थ
ब्रह्मवालुका
ब्रह्मावर्त
ब्रह्मयोनि
ब्रह्मयूप
ब्रह्मेश्वरलिङ्ग

ब्रह्मोदर
ब्रह्मोदय
ब्रह्मोद्भेद
ब्रह्मोदुम्बर
बृहद्वन
बुद्बुदा ( न० )
बुधेश्वर
चैत्रक
चैत्ररथ ( वन )
चक्र
चक्रधर
चक्रस्थित
चक्रस्वामिन
चक्रतीर्थ
चक्रवाक
चक्रावर्त
चक्रेश्वर
चक्षु
चक्षुस्तीर्थ
चमसा
चमत्कारपुर
चम्पा
चम्पकारण्य ( चम्पारन )
चम्पकतीर्थ
चम्पकवन
चञ्चला ( न० )
चण्डवेगा ( न० )
चण्डवेगासम्भेद
चण्डेश
चण्डिकेश्वर
चन्द्रभागा
चन्द्रमस्तीर्थ
चन्द्रपाद
चन्द्रपुर
चन्द्रतीर्थ
चन्द्रवशा (न०)
चन्द्रवती (न०)

चन्द्रेश्वर
चन्द्रिका (न०)
चर्माख्य
चर्मण्वती (न०)
चर्मकोट
चतु.समुद्र ( कूप )
चतु.सामुद्रिक ,,
चतुःस्रोत
चतुर्मुख
चतुर्थेश्वर
चतुर्वेदेश्वर
छागलाण्ड
छागलेश्वर
छायाक्षेत्र
छिन्नपापक्षेत्र
चिञ्चिकातीर्थ
चिदम्बर
चिन्ताङ्गदेश्वर
चिरमोचनतीर्थ
चिताभूमि
चित्रगुप्तेश्वर
चित्रकूट
चित्रकूटा ( न० )
चित्राङ्गतीर्थ
चित्राङ्गवदन
चित्रेश्वर
चित्रोपला ,,
च्यवनाश्रम
च्यवनेश्वर
दधिक्षेत्र
दधीचेश्वर
दधिकर्णेश्वर
डाकिनी
दक्षप्रयाग
दक्षतीर्थ
दक्षेश्वर
दक्षिणगङ्गा

दक्षिण-गोकर्ण
दक्षिण-मानस
दक्षिण-मथुरा
दक्षिण-पञ्चनद
दक्षिण-प्रयाग
दक्षिण-सिन्धु
दाल्भ्याश्रम
दामिन्
दामोदरगङ्गा
दाष्ट्राङ्कुर
दण्ड
दण्डक
दण्डकारण्य
दण्डखाट
दण्डीश्वर
दुर्दुर
दारुवन
दार्वीसंक्रमण
दशकन्यातीर्थ
दशार्णा ( न० )
दशाश्वमेधिक
दत्तात्रेयलिङ्ग
दौर्वासिक
देवदारुवन
देवागम
देवगिरि
देवह्रद
देवह्रदा ( न० )
देवकूट ( प० )
देवलेश्वर
देवपर्वत
देवपथ
देवप्रयाग
देवारण्य
देवशाल
देवतीर्थ
देवेश

[illegible]
धर्मनद
धर्मपृष्ठ
धर्मराजतीर्थ
धर्मारण्य
धर्मशास्त्रेश्वर
धर्मशिला
धर्मतीर्थ
धर्मावती „
धर्मेश्वर
धर्मोद्भव
धौतपाप
धौतपापा
धौतपापेश्वर ( लिङ्ग )
धवलेश्वर
धेनुक
धेनुकारण्य
धेनुवर
ध्रुवतपोवन
धूमावती
धुण्ढिविनायक
धूतपाप
धूतपापा ( न० )
धूतवाहिनी „
दिण्डिपुण्यक
दृषद्वती
द्रुमचण्डेश्वर
दुग्धेश्वर
दुर्धरेश्वर
दुर्गा
दुर्गाशाम्रमतीस०
दुर्गा ( न० )
दुर्गातीर्थ
द्वादशादित्यकुण्ड
द्वारका
द्वारका कृष्णतीर्थ
द्वारावती
द्विदेवकुल
द्वीप
द्वीपेश्वर
एकधार
एकहंस
एकाम्रक
एकवीर
एलापुर ( इलोरा )
एरण्डीनर्मदसंगम
एरण्डीतीर्थ
गभस्तीश
गम्भीरक
गणनाथ
गण्डकी
गङ्गा
गङ्गाद्वार
गन्धकाली
गन्धमादन
गन्धर्वकुण्ड
गन्धर्वनगर
गन्धर्वतीर्थ
गङ्गागण्डकीसङ्गम
गङ्गागोमतीसङ्गम
गङ्गाह्रद
गङ्गाकौशिकीसङ्गम
गङ्गामानुषसङ्गम
गङ्गावत्
गङ्गासागरसङ्गम
गङ्गासरस्वतीसङ्गम
गङ्गासरयूसंगम
गङ्गावदनसंगम
गङ्गावरुणसंगम
गङ्गेश्वर
गङ्गोद्भेद
गर्गस्रोतस
गर्गेश्वर

गार्हपत्यपद
गर्तेश्वर
गारुड़
गरुड़केश्वर
गौरी
गौरीश
गौरीशिखर
गौरीतीर्थ
गौतम
गौतमनाग
गौतमाश्रम
गौतमवन
गौतमेश्वर
गौतमी
गवामवन
गया
गयाकेदारक
गयानिष्क्रमण
गयाशिरस
गयाशीर्ष
गयातीर्थ
गायत्रीस्थान
गायत्रीश्वर
गायत्रीतीर्थ
घण्टाभरणक
घण्टाकर्णह्रद
घण्टेश्वर
घरघरा ( न० )
घटेश्वर
घटोत्कच
घृतकुल्या
गिरिकर्णिका
गिरिकुञ्ज
गिरिकूट
गिरिनगर
गिरिव्रज
गोभिलेश्वर

गोचर्मेश्वर
गोदावरी
गोधन
गोग्रह
गोकामुक
गोकर्ण
गोकर्णह्रद
गोकर्णेश्वर
गोकुल
गोमण्डलेश्वर
गोमन्त
गोमती
गोमतीगङ्गासंगम
गोपाद्रि
गोनिष्क्रमण
गोपीश्वर
गोप्रचार
गोप्रतार
गोप्रेक्ष
गोप्रेक्षक
गोप्रेक्षकेश्वर
गोरक्ष
गोरथगिरि
गोतीर्थ
गोवर्धन
गोविन्दतीर्थ
गृध्रकूट
गृध्रवन
गृध्रवट
गृध्रेश्वरलिङ्ग
गुहेश्वर
गुरुकुल्यतीर्थ
हंसद्वार
हंसकुण्ड
हंसपद
हंसप्रपतन
हंसतीर्थ

हनुमततीर्थ
हारकुण्ड
हरमुकुट
हरमुण्ड
हरिद्वार
हरिहरक्षेत्र
हरिकेशेश्वर
हरिकेश्वर
हरिश्चन्द्र ( ती० )
हरिश्चन्द्र ( प० )
हरिश्चन्द्रेश्वर
हरिपर्वत
हारीततीर्थ
हारीतकीवन
हरितेश्वर
हरियूपीया ( न० )
हरोद्भेद
हर्षपथा
हस्ततीर्थ
हस्तिनापुर
हस्तिपादेश्वर
हस्तिपालेश्वर
हाटक
हाटकेश्वर
हयमुक्ति
हयशीरस
हयतीर्थ
हेमकूट
हेतुकेश्वर
हिमालय
हिमवल ( अरण्य
हिरण्यबाहु
हिरण्यविन्दु
हिरण्यद्वीप
हिरण्यगर्भ
हिरण्यकशिपलिङ्ग
हिरण्याक्ष

हिरण्याक्षेश्वर
हिरण्यसङ्गम
हिरण्यबाहु
हिरण्यवती
ह्लादिनी
होमवती
हृषीकेश
इक्षु
इक्षुमती
इक्षु ( नर्मदा सङ्गम )
इक्षुदा ( नं० )
इलासपद
इलातीर्थ
इल्वलपुर
इन्दिरा ( न० )
इन्द्रध्वज
इन्द्रद्युम्नसरस
इन्द्रद्युम्नेश्वर
इन्द्रग्रामतीर्थ
इन्द्रकीला
इन्द्रलोक
इन्द्रमार्ग
इन्द्रनदी
इन्द्राणीतीर्थ
इन्द्रप्रस्थ
इन्द्रतीर्थ
इन्द्रतोया ( न० )
इन्द्रेश्वर
इरावती ( रावी० )
इरावती ( नड्वलासंगम )
ईशानाध्युषित
ईशानलिङ्ग
ईशानशिखर
ईशतीर्थ
जगन्नाथ
जाह्नवी
जानह्रद

जयगीषव्यगुहा
जयगीषव्येश्वर
जाल
जलविन्दु
जालन्धर
जालेश्वर
जलपिशा
जामदग्न्यतीर्थ
जम्बीरचम्पक
जम्बुकेश्वर
जम्बुला
जम्बूमार्ग
जम्बूनदी
जनककूप
जनकेश्वर
जनस्थान
जनेश्वर
जन्मेश्वर
जाप्येश्वर
जरासन्धेश्वर
जटाकुण्ड
जातिस्मरह्रद
जयन्त
जयन्तिका
जयपुर
जयातीर्थ
जयवन
जयिनी
ज्येष्ठिला
ज्ञानतीर्थ
ज्ञानवापी
ज्वालामुखी
ज्वालासरस
ज्वालेश्वर
ज्येष्ठेश्वर
ज्येष्ठपुष्कर
ज्येष्ठस्थान

ज्योतिरथ्या
ज्योतिष्मती
ज्योत्सना
कण्वलिङ्ग
कडलीनदी
कदम्ब
कदम्बखण्ड
कदम्बेश्वर
काद्रवती
कैलापुर
कैलासशिखर
काकाह्रद
काकाशिला
काकुभ
ककुदमती ( न० )
कालभैरव
कालकवन
कालकेश्वर
कालकोट
कसङ्कर
कालिञ्जर
कलञ्जरवन
कलपग्राम
कलापक
कलापवन
कलशाख्यतीर्थ
कालसर्पिस
कलशेश्वर
कालतीर्थ
कालविक
कालविमल
कालेश
कालेश्वर
कालीह्रद
काली
कालिका
कालिकासंगम

कालिकाशिखर
कालिकाश्रम
कालिन्दी
कालीयह्रद
कल्लोरेश्वर
कलमाषी
कालोदक ( पु० )
कालोदका ( न० )
कल्पग्राम
काम
कामधेनुपद
कामगिरि
कामाख्य
कामकोष्ठक
कामाक्षा
कामाक्षी
कमलाक्ष
कमलालय
कामतीर्थ
कम्बलाश्वतरौ नागौ
कम्बलाश्वतराख्य
कम्बोतिकेश्वर
कम्बुतीर्थ
कामेश्वरलिङ्ग
कामेश्वरपीठ
कामिक
कामोदापुर
कम्पना (न०)
काम्यकाश्रम
काम्यकसरस
काम्यकवन
कणादेश्वर
कनका (न०)
कनक
कनकनन्दा (न०)
कनकवाहिनी (न०)
कनकेश्वर
कनखल
काञ्चनाक्षी (न०)
काञ्ची
कान्तीपुरी
कण्वाश्रम
कन्या
कन्याह्रद
कान्यकुब्ज
कन्याकूप
कन्यासम्वेद्य
कन्याश्रम
कन्यातीर्थ
कपालमोचनतीर्थ
कपालेश्वर
कपर्दीश्वर
कपटेश्वर
कापिल
कपिला
कपिलाधारा
कापिलद्वीप
कपिलह्रद
कपिलनागराज
कपिलासङ्गम
कपिलतीर्थ
कपिलातीर्थ
कपिलवट
कपिलेशलिङ्ग
कपिलेश्वरलिङ्ग
कपिशा
कापिशी (न०)
कपोत
कापोतकतीर्थ
कपोतेश्वर
करहाटक
कारन्धम
करञ्जतीर्थ
कारन्तुक
करपाद
करूपवन
करतोया
कारवती
करवीरा
करवीरक तीर्थ
कर्दमाल
कर्दमाश्रम
कर्दमिल
कर्कन्ध
कर्कोटकेश्वर
कर्मावरोहण
कर्मेश्वर
कर्णह्रद
कर्णप्रयाग
कार्तिकेय
कार्तिकेयकुण्ड
कार्तिकेयपद
काशी
काश्मीरमण्डल *
काश्यपपद
काश्यपतीर्थ
काश्यपेश्वर
कठेश्वर
कात्यायनेश्वर
कौवेर
कौवेरतीर्थ
कौमारतीर्थ

---

* टि०—अबुलफजल ने अपनी 'आइने अकबरी' में लिखा है कि उनके समय में काश्मीर में ४५ शिवालय, ६४ विष्णु प्रासाद, ३ ब्रह्मायतन, २२ दुर्गामन्दिर थे और ७०० स्थानों पर सर्प नाग-प्रतिमायें थीं जिनकी भी पूजा-परम्परा पूर्णरूप से प्रचलित थी।

कौनट
कौण्डिन्यसरस
कौशाम्बी
कौशिकह्रद
कौशिकी (न०)
कौ० कोकासङ्गम
कौशिकी स०
कौशिकीतीर्थ
कौशिक्यारुणी सं०
कौस्तुभेश्वर
कावेरी
कावेरीसङ्गम
कायशोधन
कायावरोहण
केदार
केशव
केशिनीतीर्थ
केशीतीर्थ
केतकीवन
केतुमाला
खड्गधारातीर्थ
खड्गपुच्छनाग
खड्गतीर्थ
खदिरवन
खण्डतीर्थ
खाण्डववन
खाण्डवप्रस्थ
खट्वाङ्गेश्वर
खोनमुष
किल्किलेश
किंदत्तकूप
किंशुकवन
किंशुलूक ( ०)
किंजप
किंदान
किंकिणीकाश्रम
किरणा (न०)
किरणेश्वरलिङ्ग
किष्किन्धा
किष्किन्धागुहा
किष्किन्धपर्वत
कोका (न०)
कोकामुख
कोकिल
कोलाहल
कोलापुर
कोल्ल
कोल्लगिरि
काणोक
कोशला (न०)
कोटरातीर्थ
कोटरावन
कोटिकेश्वर
कोटीश्वर
कोटीतीर्थ
कोटिवट
क्रमसार (पु०)
क्रतुतीर्थ
क्रौञ्चपाद
क्रौञ्चपदी
क्रौञ्चपर्वत
क्रौञ्चारण्य
क्रिया (न०)
कृकलासतीर्थ
कृमिचण्डेश्वर
कृपा (न०)
कृपाणीतीर्थ
कृष्णा
कृष्णगङ्गा
कृष्णगङ्गोद्भवतीर्थ
कृष्णगिरि
कृष्णतीर्थ
कृष्णावेणा
कृष्णावेण्या
कृष्णवेनी
कृतमाला (न०)
कृतशौच
कृत्तिकाङ्गारक
कृत्तिकाश्रम
कृत्तिकातीर्थ
कृत्तिवास
कृत्तिवासेश्वरलिङ्ग
क्रुमु (न०)
क्षमा ,,
क्षेमेश्वर
क्षिप्रा (न०)
क्षीरवती ,,
क्षीरिका
क्षुधातीर्थ
कुवेरतुङ्ग
कुभा
कुब्जक
कुब्जाम्रक
कुब्जासंगम
कुब्जाश्रम
कुब्जावन
कुब्जकापीठ
कुड्मला
कुहू
कुक्कुटेश्वर
कुलम्पुन
कुलेश्वर
कुलिशी (न०)
कुल्या (न०)
कुमार
कुमारधारा
कुमारकोटी
कुमारतीर्थ
कुमारेश्वरलिङ्ग
कुमारी
कुमारिल

महामरस
महास्थल
महाश्रम
महाशोण
महत्कुण्ड
महती
महावन
महातीर्थ
महावेणा
महेन्द्र
माहेश्वरपुर
माहेश्वर
महेश्वरधारा
महेश्वरकुण्ड
मही
महीसागर-सङ्गम
माहीतीर्थ
माहिष्मती
महोदय
मैनाक (प०)
मैत्रेयीलिङ्ग
मञ्जुणा (न०)
माला (न०)
मलद
मलन्दरा (न०)
मलप्रहारिणी (न०)
(मलापहारिणी)
मलापहा (न०)
मालार्क
मलय (प०)
मलयज
मलयार्जुनक
मालिनी (न०)
मल्लक
मल्लिकाख्य
मल्लिकार्जुनक
मल्लिकेश्वर
माल्यवत
माल्यवती
मानस
मन्दगा (न०)
मन्दाकिनी (न०)
मन्डलेश्वर
मन्दर (प०)
मन्दार
मण्डवा
मन्दवाहिनी
माण्डव्य
माण्डव्येश
मण्डोदरीतीर्थ
मगला
मंगलाप्रस्थ
मगलासङ्गम
मङ्गलेश्वर
मणिकर्णी (मणिकर्णिका)
मणिकर्णिकेश्वर
मणिकुण्ड
माणिक्येश्वर
मणिमत
मणिमती
मणिमतीह्रद
मणिमतीपुरी
मणिनाग
मणिपुरगिरि
मञ्जुला
मकुणिका
मकुटी
मनोहर
मनोजव
मन्वेश्वर
मनुजेश्वर
मनुलिङ्ग
मानुप
मन्युतीर्थ
मारीचेश्वर
मार्जार
मार्कण्डेयह्रद
मार्कण्डेयतीर्थ
मार्कण्डेयेश्वर
मर्कटीतीर्थ
मारखण्ड
मारतखण्डपादमूल
मरुद्गण
मरुद्वृधा
मरुस्थल, मारुतालय
मातेश्वर, मातलीश्वर
मातङ्गनेत्र
मतङ्गपद
मतंगस्याश्रम
मतङ्गस्य-केदार
मतङ्गवापी
मतंगेश
मतंगेश्वर
माठरवन
मथुरा
मातृ
मातृगृह
मातृतीर्थ
मत्स्यनदी
मत्स्यशिला
मत्स्योदपान
मत्स्योदरी
मायापुरी
मायातीर्थ
मेधातिथि (न०)
मेधावन, मेधाविक
मेघकर
मेघनाद
मेघङ्कर
मेघगाम
मेहन्तु (न०)

[illegible]
[illegible]
[illegible]
[illegible]
[illegible]
[illegible]
[illegible] (न०)
निषध
निषधा
निशाकारलिङ्ग
निश्चीरा
निष्फलेश
निष्ठासंगम
निष्ठावास
निष्ठीवी
निवासलिंग
नूपा
ओघवती
ओजस
ओंकार
ओंकारेश्वर
पद्मावती
पैशाचतीर्थ
पितामहतीर्थ
पालमञ्जर
पालपञ्जर
पल शक
पलाशिनी
पालेश्वर
पम्पा (न०)
पम्पा (कुम०)
पम्पासरस
पम्पातीर्थ
पञ्चब्रह्म

[illegible]
[illegible] [illegible]केश्वर
[illegible]
[illegible]तीर्थ
[illegible]
प[illegible]दाश्वर
पञ्चपिण्ड
पञ्चप्रयाग
पञ्चाप्सरसतीर्थ
पञ्चारूणक्षेत्र
पञ्चसरस
पञ्चशिखा
पञ्चशिखेश्वर
पञ्चशिर
पञ्चाश्वमेधिक
पञ्चतप
पञ्चतीर्थ
पञ्चतीर्थकुण्ड
पञ्चवन
पञ्चवट
पञ्चवटी
पञ्चयज्ञा
पञ्चायतन
पण्डारकवन
पाण्डवेश्वरक
पाण्डुकूप
पाण्डुपुर
पाण्डुक
पाण्डीसह्य
पाण्डुविशालातीर्थ
पाणिख्यात
पङ्कजवन
पापमोक्ष
पापप्रमोचन
पापप्रणाशन
पापसूदनतीर्थ
पारा

पारिहारापुर
पाराशरेश्वरलिङ्ग
पारिपल्व
पारियात्र
पर्णाशा, पर्जन्येश्वर
परूष्णी
परुष्णीसंगम
पर्वताख्य
पर्वतेश्वर
पार्वतिक
पाशा
पाषाणतीर्थ
पाशिणी
पाशुपततीर्थ
पाशुपतेश्वर
पशुपतीश्वर
पाटला
पातन्धम
पतनितीर्थ
पथीश्वर
पत्रेश्वर
पौलस्त्यतीर्थ
पौलोम
पौण्डरीक
पौण्ड्र
पौण्ड्रवर्धन
पौष्क
पवनस्यहृद्
पावनी
पयस्विनी
पयोदा
पयोष्णी
पयोष्णीसंगम
फलकीवन
फल्गु
फाल्गुन
फाल्गुनक

फाल्गुनेश्वर
फेना (न०)
फेनासंगम
पिण्डारक
पिङ्गायाः आश्रम
पिङ्गातीर्थ
पिङ्गलेश्वर
पिप्पला
पिप्पलादतीर्थ
पिप्पलतीर्थ
पिप्पलेश
पिप्पली (न०)
पिशाचेश्वर
पिशाचमोचनकुण्ड
पिशाचमोचनतीर्थ
पिशाचिका
पितामहसरस
पितामहतीर्थ
पीठानि (५१)
प्लक्ष
प्लक्षप्रस्रवण
प्लक्षतीर्थ
प्लक्षावतरण
प्रभास
प्राचीसरस्वती
प्रद्युम्नगिरि
प्रद्युम्नतीर्थ
प्रहसितेश्वर
प्रह्लादेश्वर
प्रजामुख
प्रजापतिक्षेत्र
प्राजापत्य
प्रणीता
प्रान्तरूपानीय
प्रापण
प्रश्रवणगिरि
प्रतीची
प्रतिष्ठान
प्रवरा
प्रवरपुर
प्रवरासंगम
प्रयाग
प्रयागेश्वर
प्रेतकुण्ड
प्रेतकूट
प्रेतपर्वत
प्रेतशिला
प्रीतिकेश्वर
प्रियमेलक
प्रियवर्तेश्वरलिङ्ग
पृथिवीतीर्थ
पृथूदक
पृथुतुङ्ग
पुलहाश्रम
पुलस्त्यपुलहाश्रम
पुलस्त्येश्वर
पुनःपुना (न०)
पुनरावर्तनन्दा (न०)
पुण्डरीक
पुण्डरीका (न०)
पुण्डरीकक्षेत्र
पुण्डरीकमहातीर्थ
पुण्डरीकपुर
पुण्यस्थल
पुराणेश्वर
पूर्ण
पूर्णमुख
पूर्णतीर्थ
पुरू
पुरुर्वसतीर्थ
पुरुषोत्तम
पूर्वामुख
पुष्कर
पुष्करारण्य
पुष्करावती (न०)
पुष्करिणी
पुष्पभद्रा (न०)
पुष्पगिरि
पुष्पजा (न०)
पुष्पदन्तेश्वर
पुष्पस्थल
पुष्पवहा (न०)
पुष्पवती (न०)
पुत्रतीर्थ
राधाकुण्ड
राघवेश्वर
रैवतक
राजगृह
राजखङ्ग
राजावास
राजेश्वर
रामाधिवास
रामगिर्याश्रम
रामगृह
रामह्रद
रामजन्म
रामलिङ्ग
रामसरस
रामतीर्थ
रम्भालिङ्ग
रम्भेश्वरलिङ्ग
रामेश्वर
रत्नेश्वरलिङ्ग
रन्तुक
रन्तुकाश्रम
रसा (न०)
रथचैत्रक
रथस्पा (न०)
रावणेश्वरतीर्थ
रविस्तव
रेणुकास्थान

रेणुकाष्टक
रेणुकातीर्थ
रेतोदक
रेवा
रेवन्तेश्वर
रेवतीसङ्गम
ऋक्ष, ऋक्षवत्
ऋणमोचन
ऋणमोक्ष
ऋणान्तकूप
ऋणतीर्थ
रोधस्वती (न०)
रोहितक (प०)
ऋषभ
ऋषभा (न०)
ऋषभद्वीप
ऋषभतीर्थ
ऋषभाञ्जकतीर्थ
( उषातीर्थ )
ऋषीका (न०)
ऋषिकन्या (न०)
ऋषिकुल्या (न०)
ऋषिसंघेश्वर
ऋषिमत्र
ऋष्यमूक
ऋषितीर्थ
ऋष्यभृङ्गेश्वर
ऋष्यवन्त (प०)
रुचिकेश्वरक
रुद्रगया
रुद्रकन्या
रुद्रकर
रुद्रकर्ण
रुद्रकर्णह्रद
रुद्रकोटि
रुद्रमहालय
रूद्रपद
रूद्रप्रयाग
रूद्रावर्त
रूद्रवास
रुक्मिणीकुण्ड
रूपधारा
रूरूखण्ड
शवरीतीर्थ
शाभ्रमती
( साबरमती )
शाभ्रमतीसङ्गम
शचीश्वरलिंग
षडगुल
सदानीरा (न०)
सगरेश्वर
साहस्रकतीर्थ
सहस्राक्ष
सहस्रकुण्ड
सह्याद्रि
सह्यामलक
सह्यारण्य
शैलेश्वर
शैलेश्वराश्रम
शैलोद
शैलोदा
सैन्धवारण्य
शाकम्भरी (पु०)
साकेत
शक्रकुण्ड
शक्रसरस
शक्रतीर्थ
शक्रावर्त
शक्रेश्वर
शालग्राम
शालिग्राम
शालग्रामगिरि
शालिसूर्य
शालूकिनी
शाल्विकिनी
सामलनाथ
समङ्गा (न०)
समन्तपञ्चक
समस्रोत
साम्बपुर
सम्भलग्राम
सम्मूर्तिक
सम्पीठक
ससारमोचन
सामुद्रक
समुद्रकूप, समुद्रतीर्थ
समुद्रेश्वर
सम्वर्तक
सम्वर्तवापी
सम्वर्तेश्वर
सम्विद्यतीर्थ
संयमन
शनैश्चरेश्वर
सनक
सनकेश्वर
सनन्देश्वर
सानन्दूर
सनत्कुमारेश्वर
सन्ध्या
सन्ध्यावट
शाण्डिली (न०)
शा-मधुमती-स०
शाण्डिल्येश्वर
सङ्गमन
सङ्गमनगर
सङ्गमेश्वर
शंखह्रद
शंखलिखितेश्वर

इष्टापूर्तौ द्विजतीनां धर्मः सामान्य इष्यते।
अधिकारी भवेच्छूद्रो पूर्ते धर्मे न वैदिके॥

इस अवतरण से जहाँ पर पूर्त-धर्म की सामान्य संस्था पर प्रकाश पड़ता है वहाँ इष्ट-धर्म वैदिक है एवं पूर्त-धर्म पौराणिक—यह भी परिपुष्ट होता है। अतः निष्कर्ष यह निकला कि पौराणिक पूर्त-धर्म में 'देवतायनों' का निर्माण प्रमुख स्थान रखता था।

पूर्त-धर्म की परम्परा अपेक्षाकृत अर्वाचीन नहीं समझनी चाहिये। जिस प्रकार पुराणों की परम्परा को अपेक्षाकृत नवीन समझना भ्रामक है। पुराण (पुराना इतिहास) भला अर्वाचीन अर्थात् नवीन या आधुनिक कैसे हो सकता है? उसी प्रकार हमें पूर्त-धर्म को नवीन संस्था नहीं समझनी चाहिये। वैदिक-वाङ्मय से उद्धृत ऊपरी अवतरण इस तथ्य का प्रमाण प्रस्तुत करते हैं। अब प्रश्न यह है कि तथा-कथित पौराणिक पूर्त-धर्म कहाँ तक जाता है? कल्प-सूत्रों के मर्मज्ञ विद्वानों से अविदित नहीं कि उनमें श्रौत-सूत्रों के अतिरिक्त धर्म-सूत्रों एवं गृह्य सूत्रों का भी समावेश है। धर्म-सूत्रों एवं गृह्य सूत्रों में दानादि महात्म्य के साथ-साथ प्रतिष्ठा (देवतायतन-निर्माण एवं मूर्ति-प्रतिष्ठा—Foundation of Temples) एवं उत्सर्ग (वापीकूपतडागारामादि का परोपकारार्थ निर्माण—dedication of wells, tanks, parks etc for the benefit of the public) की परम्परा पर पूर्ण प्रवचन हैं।

जैमिनि-सूत्रों (१. ३. २) की व्याख्या करते हुये शबरस्वामि का भाष्य इस पुरातन परम्परा को वैदिकी संस्था के रूप में परिकल्पित करता है जहाँ पर प्रतिष्ठोत्सर्ग के स्मृति-नियमों में वैदिक पृष्ठ-भूमि प्रतिष्ठित है। शबर ने ऋग्वेद की 'धन्वन्निव प्रपा'—१०. ४. १ तथा 'भोजस्येद पुष्करिणीव'—१०. १०७. १० आदि का उल्लेख किया है। विष्णु-धर्म-सूत्र (अ० ६१. १–२) ने कूप एवं तडाग निर्माण की जो प्रशंसा की है वह उसमें पाप प्रक्षालन एवं स्वर्गारोहण दोनों ही लभ्य हैं।

शा० गृ० सू० (५. २) में प्रतिष्ठोत्सर्ग की पद्धति पर सर्वप्राचीन प्रवचन हैं। आश्व० गृ० सू० (४. ६) तथा पा० गृ० सू० परिशिष्ट में भी एतत्सम्बन्धी विवरण भरे पड़े हैं। पा० परिशिष्ट का निम्न प्रवचन कितना प्रामाणिक है —

'अथातो वापीकूपतडागारामदेवतायतनानां प्रतिष्ठापनं व्याख्यास्यामस्तत्रोदगयन आपूर्यमाणपक्षे पुण्याहे तिथिवारनक्षत्रकरणे च गुणान्विते तत्र वारुणं यवमयं चरुं श्रपयित्वा-ज्यभागाविष्ट्वाज्याहुतीर्जुहोति त्वं नो अग्ने स त्वं नो अग्ने इमं मे वरुण तत्त्वा यामि ये ते शतमयाश्चाग्न उदुत्तममुरुं हि राजा वरुणस्योत्तम्भनमसीरनोऽश्मिमिति दशार्चं हुत्वा स्थाली-पाकस्य जुहोत्यग्नये स्वाहा शतक्रतवे स्वाहा व्युष्टये स्वाहा स्वर्गाय स्वाहेति यथोक्तं स्विष्ट-कृत्प्रशनान्ते जलचराणि क्षिप्त्वालकृत्य गां तारयित्वा पुरुषसूक्तं जपन्नाचार्याय वरं दत्वा कर्णवेष्टकौ वासांसि धेनुर्दक्षिणा ततो ब्राह्मणभोजनम्। पार० गृ० परिशिष्ट।'

अस्तु, सूत्र-ग्रन्थों के इसी प्राचीन स्थान से प्रतिष्ठा एवं उत्सर्ग की महानदी वह निकली जो पुराणों के सागर में मिली। पुराणों में इस पद्धति पर वृहत् विजृम्भण हुआ। अग्नि-पुराण (अ० ६४), मत्स्य (अ० ५८) आदि में ये विवरण द्रष्टव्य हैं। तन्त्रों एवं आगमों की भी यही गाथा है। पञ्चरात्र आदि तन्त्र-ग्रन्थ एवं कामिकादि आगम ग्रन्थ सभी

में यह विकास पराकाष्ठा तक पहुँच गया। कालान्तर पाकर अर्वाचीन समय में प्रतिष्ठा-सम्बन्धी अनेक प्रतिष्ठित स्वतन्त्र ग्रन्थ भी लिखे गये जिनमें अपरार्क, हेमाद्रि, दानक्रिया-कौमुदी, रघुनन्दन का जलाशयोत्सर्ग-तत्व, नीलकण्ठ के प्रतिष्ठा मयूख तथा उत्सर्ग-मयूख आदि विशेष उल्लेख्य हैं।

वैसे तो प्रतिष्ठा से तात्पर्य धर्मार्थ-समर्पण (dedicating to the public use) है, परन्तु प्राचीन धर्म-शास्त्रों के अनुसार यह विधिपूर्वक होना चाहिये—प्रतिष्ठापन सविधोत्सर्जनमित्यर्थः—दानक्रिया-कौमुदी।

प्रतिष्ठा-पद्धति के चार अंग क्रमशः हैं—संकल्प, होम, दान तथा दक्षिणा एवं भोजन। उत्सर्ग एवं दान में थोड़ा सा अन्तर है। उत्सर्ग भी दान है परन्तु दान व्यक्तिगत है। अतः उसका भोग वर्जित है। उत्सर्ग तो सर्वभूतों के लिये होता है अतः उत्स्रष्टा (दाता) भी तो उन भूतों में एक है अतः वह भी समानरूप से उसके भोग का अधिकारी है। देवतायतन, वापी, कूप, तडागादि को उत्सर्ग कर देने पर भी उत्स्रष्टा (दाता) इनके भोग का अधिकारी है।

प्रतिष्ठोत्सर्ग की श्रौत-स्मार्त (पौराणिक भी) संस्था पर महाकवि बाणभट्ट का निम्न निर्देश कितना सुसंगत है जहाँ पर स्मार्त-धर्म प्रतिष्ठोत्सर्ग पर अवलम्बमान दृष्टिगोचर होता है ( देखिये कादम्बरी, उज्जयिनी-वर्णन )—'स्मृतिशास्त्रेणेव सभावसथकूपप्रपाराम-सुरसदनसेतुय-त्रप्रवर्तकेन'।

कालिका-पुराण में तो पूर्त-धर्म ( प्रतिष्ठा एवं उत्सर्ग ) को इष्ट-धर्म से भी ऊँचा माना गया है:

इष्टापूर्तौ स्मृतौ धर्मौ श्रुतौ तौ शिष्टसंमतौ
प्रतिष्ठाप्य तयोः पूर्तमिष्टं यज्ञादिलक्षणम्
भुक्ति-मुक्ति प्रदं पूर्तमिष्टं भोगार्थसाधनम्।

अर्थात् इष्ट एवं पूर्त दोनों ही शिष्टसम्मत धर्म हैं। 'पूर्त' से वापी, कूप, तडाग, देवतायतन आदि की प्रतिष्ठा से तात्पर्य है एवं इष्ट से यज्ञ-कर्म। इनमें इष्ट-धर्म एक मात्र भोगार्थ-साधन है परन्तु 'पूर्त' तो भुक्ति एवं मुक्ति दोनों का ही साधन है। अत. इसी महा-भावना से पूर्त-धर्म के परिपाक में देवतायतन-निर्माण एक वृहद्‌निवेश है जिसमें प्रासाद या विमान देव-भवन ही अभिप्रेत नहीं है वरन् उससे सम्बन्धित नाना अन्य निवेश भी सुतरा सन्निविष्ट हुये—जैसे आराम ( पुष्प एवं फलवृक्षों का आरोपण ), जलाशय ( मन्दिर का अभिन्न अंग )—वापीकूपतडागादि।

सूत्र-कारों ने यद्यपि प्रतिष्ठा एव उत्सर्ग में केवल कूपादि जलाशयों का ही प्रतिपादन किया है परन्तु जलाशयोत्सर्ग में पादपारोपण का पृथुल प्रविवेचन है। भारतवर्ष की प्राचीन संस्कृति में वृक्षारोपण, वृक्ष-पूजा एवं वृक्ष-माहात्म्य एक अभिन्न अंग है। यागादि में वृक्षों के बहुल प्रयोग (यूप, समिधा, यज्ञ-पात्र—स्रुवा, जुहू) से हम परिचित ही हैं। वृक्षों की वन्दनवार प्रायः सभी संस्कारों एवं समारोहों की एक प्राचीन परम्परा है। वृक्ष-पत्र, वृक्ष-पुष्प एवं वृक्ष-फल के बिना क्या कोई कभी भी कर्म-काण्ड सम्पन्न हुआ है? (दे० हेमाद्रि—

व्रतखण्ड—अश्वत्थोदम्बरप्लक्षचूतन्यग्रोधपल्लवा. पंचाङ्गाः इति प्रोक्ताः सर्वकर्मसु शोभनाः—जिस स्थान पर कूपादि जलाशयो की प्रतिष्ठा होती एवं धर्मार्थ उनका उत्सर्ग होता वहाँ वृक्षारोपण ( विशेषकर बडे-बडे वनस्पतियों—न्यग्रोध—पिप्पल आदि ) अनिवार्य समझा जाता था। इस उष्ण-प्रधान देश में कोई भी जन-स्थान (public-place) बिना वृक्षों की छाया कैसे रह सकता था? अथच वृक्ष-पूजा का भी देव-पूजा के समान ही माहात्म्य रहा। महाभाष्यकार पतञ्जलि के उस सुदूर समय में भी 'आम्राश्च सिक्ता. पितरश्च प्रीणिता.' का विश्वास प्रतिष्ठित था। महाभारत में वृक्षारोपण बड़ा प्रशस्त माना गया है विशेषकर तडाग के तट पर:—

वृक्षद पुत्रवद् वृक्षास्तारयन्ति परत्र च
तस्मात्तडागे सद्वृक्षा रोप्याः श्रेयोऽर्थिना सदा
पुत्रवत्परिपाल्याश्च पुत्रास्ते धर्मत. स्मृताः
( अनु० प० ५८ ३०–३१ )

विष्णु-धर्म-सूत्र (६१. ४) का भी यही समर्थन है:

'वृक्षारोपयितुर्वृक्षाः परलोके पुत्रा भवन्ति।'

वृक्षारोपण का माहात्म्य पुराणों की पुण्य-भूमि पर और भी निखर उठा ( दे० पद्म-पुराण ), जहाँ वृक्षारोपण, देवालय-निर्माण-कार्य पूर्त-धर्म एवं यागादि कर्म-काण्ड इष्ट-धर्म के समान स्वर्ग-प्राप्ति का साधन बताया गया है।

अस्तु, वृक्षारोपण की इस पुरातन प्रथा पर यहाँ पर संकेत करने का अभिप्राय पाठकों का उस तथ्य की ओर ध्यान आकर्षित करने का है जहाँ पर देवतायन—मन्दिर-निवेश की पद्धति में वृक्ष एक अभिन्न अंग थे। मत्स्यपुराण ( दे० अ० २७० २८–२९ ) में स्पष्ट लिखा है कि मन्दिर के मण्डप की पूर्वदिशा में फल-वृक्ष, पश्चिम में कमलाकर तथा उत्तर मे पुष्प वृक्षों के साथ-साथ सालादि-तालादि वृक्ष भी आरोपित हों। प्राचीन धर्म शास्त्रों मे वृक्षों की रक्षा पर बडे कठोर शासन का अनुशासन है ( दे० विष्णु-धर्म सूत्र ५ ५५ ५६ )। अत. स्पष्ट है किसी भी प्रतिष्ठा एवं उत्सर्ग मे वृक्षारोपण एव वृक्षों की रक्षा अनिवार्य अंग हैं।

इस अत्यन्त संक्षिप्त समीक्षा से हम यही निष्कर्ष निकाल सके कि पूर्त-धर्म के प्रधान अङ्गों में केवल जलाशय ( वापी, कूप, तड़ाग ) एवं आराम की प्रतिष्ठा एवं उनके उत्सर्ग पर ही सूत्र-ग्रन्थो मे सामग्री है। जहाँ तक मन्दिर-प्रतिष्ठा अथवा मन्दिर में प्रतिमा प्रतिष्ठा का प्रश्न है वह वैदिकी व्यवस्था ( सूत्र-ग्रन्थ जिसके अभिन्न अंग हैं ) नहीं। वह तो स्मार्त एव पौराणिक संस्था है, परन्तु देवालय-प्रतिष्ठा भी इसी कोटि की है—मत्स्यपुराण का निम्न प्रवचन बड़ा सहायक है.—

एवमेव पुराणेपु तडागविधिरुच्यते,
कूपवापीषु सर्वासु तथा पुष्करिणीपु च।
एप एव विधिर्दृष्ट प्रतिष्ठासु तथैव च,
मन्त्रतस्तु विशेप. स्यात् प्रासादोद्यानभूमिपु॥
म पु. ५८ ५०-५२

अर्थात् जो विधि तड़ागादि जलाशयों की प्रतिष्ठा एवं उत्सर्ग में प्रचलित है वही उद्यानादि पर एवं प्रासाद अर्थात् देवालय पर भी घटित समझनी चाहिये—विशेष यह कि मंत्रों के प्रयोग में थोड़ी सी हेर फेर अवश्य रहे।

पौराणिक प्रासाद-प्रतिष्ठा (Foundation of temples) तथा देवता-प्रतिष्ठा (Consecration of an image in the temple) पर विस्तृत विवरण प्रायः सर्वत्र प्राप्त होते हैं। देवता प्रतिष्ठा पर हम आगे विशेष-रूप से लिखेंगे। मठ प्रतिष्ठा भी मन्दिर-प्रतिष्ठा के समान प्राचीन परम्परा है। सत्य तो यह है कि मठ एवं मन्दिर एक दूसरे के अभिन्न अंग हैं। आदि शंकराचार्य के जगत्प्रसिद्ध चार मठ जगत्प्रसिद्ध चार मन्दिर भी हैं—बदरिकाश्रम में मठ भी है और मन्दिर भी। इसी प्रकार पुरी में जगन्नाथ जी के जगत्प्रसिद्ध मन्दिर एवं मठ दोनों से हम परिचित ही हैं। द्वारकापुरी, रामेश्वरम् आदि का भी यही इतिहास है। अस्तु, यहाँ पर इस दिशा में विशेष भ्रमण न कर अब प्रासाद-निर्माण के प्रयोजन पर थोड़ा सा और संकेत आवश्यक है।

वाराही 'बृहत्संहिता' यद्यपि ज्योतिष का ग्रन्थ है परन्तु वास्तव में उसे अर्ध-पुराण समझना चाहिये। बृहत्संहिता का प्रासाद-निर्माण-प्रयोजन पर निम्न प्रवचन पठनीय है—

कृत्वा प्रभूतं सलिलमारामान्विनिवेश्य च।
देवातयम कुर्याद्यशोधर्माभिवृद्धये॥
इष्टापूर्तेन लभ्यन्ते ये लोकास्तान् बुभूषता।
देवानामालयः कार्यो द्वयमप्यत्र दृश्यते॥
अ० ५६. १–२

अर्थात् जिस भूमि पर प्रभूत जलराशि के साधन सम्पन्न हैं और जहाँ पर पुष्पवृक्षों एवं फलवृक्षों के सुन्दर-सुन्दर उद्यान भी सुलभ्य हैं एव सुनिविष्ट हैं वहाँ पर यश एव धर्म की वृद्धि करने वाले यजमान ( प्रासाद-प्रतिष्ठापक ) को देवतायन का निर्माण कराना चाहिये। इष्टापूर्त से जिन स्वर्गादि लोकों की प्राप्ति के सोपान सिद्ध होते हैं उन स्वर्गादि-लोकों की प्राप्ति का अभिलाषी यजमान देवालय-निर्माण करावे। क्योंकि देवालय-निर्माण से इष्ट ( यज्ञादिजन्य स्वर्ग-प्राप्ति ) एवं पूर्त ( धर्मार्थ-साधन ) दोनों ही एकत्र प्राप्त होते हैं।

इस प्रवचन से प्रासादों के उदय के अन्तर्तम में पौराणिक पूर्त धर्म के मर्म को पाठक भलीभाँति हृदयङ्गम कर सके होंगे। 'स्वर्गकामो यजेत्' वैदिकी परम्परा के स्थान पर 'स्वर्गकामो मन्दिरं कारयेत्', सर्वथा सिद्ध हो गया। प्रासाद-कारक ( मन्दिर का निर्माण कराने वाला धर्मार्थी व्यक्ति ) यजमान के नाम से ही पुकारा गया है। 'स्थपति एवं स्थापक' के वास्तु-शास्त्रीय सम्बन्ध में प्रासाद-कर्ता स्थपति प्रासाद-कारक यजमान का प्रतिनिधित्व करता है। अतः वह सब फल, जो प्रासाद-निर्माण से प्राप्त होते हैं, वे उसे ( यजमान को ) मिल जाते है। 'बृहत्संहिता के' के लब्धप्रतिष्ठ टीकाकार उत्पल ने काश्यप के प्रामाण्य (authority) पर प्रसाद-कारक यजमान का स्वर्ग-निवास नित्य माना है और यह नित्य स्वर्ग, मन्दिर की दृढ़ता से पुष्ट होता है—जो मन्दिर जितना ही पक्का एवं चिरस्थायी है वह उतना ही अपने निर्माता यजमान के स्वर्ग का विधायक भी। 'महानिर्वाण तन्त्र' त्रयोदश २४, २५ इसी प्राचीन मर्म के उद्घाटन मे निर्देश करता है कि काष्ठादि से

विनिर्मित छन्न-प्रासाद (thatched temples) की अपेक्षा इष्टिकाओं से विनिर्मित प्रासाद (brick temples) शतगुण पुण्य प्रदान करते हैं परन्तु पाषाण से बनवाये गये प्रासाद (stone temples) तो इष्टिका प्रासाद से सहस्रगुण फलदायक होते हैं।

प्रासाद-कार्य यज्ञ-कार्य के समान ही धार्मिक कार्य है—यह हम कई बार कह चुके हैं, सत्य तो यह है कि हिन्दू-दृष्टि से कोई भी वास्तु-कार्य यज्ञ कार्य के समान पुनीत एवं स्वर्गकारक है। प्राचीन काल मे लोगों का विश्वास था कि मन्दिर-निर्माण से पुण्य-लाभ होता है—दे० मिहिरगुल का ग्वालियर पाषाण-शिला-लेख। अग्निपुराण ( दे० अ० ३८. १०-११ तथा २५-२६ ) का भी यही पोषण है।

'शैवागम-निबन्धन' भी इसी तथ्य का समर्थन करता है:—

ये वै शिवालयं भक्त्या शुभ कारयतीप्सितम्।
त्रिसप्तपुरुषाल्लोक शम्भोर्नयति स ध्रुवम्॥
तस्मात्सर्वप्रयत्नेन महादेवस्य मन्दिरम्।
सर्वैरवश्य कर्तव्यं आत्माभ्युदयकांक्षिभि.॥

'यमसंहिता' का भी ऐसा ही साहित्य है:—

कृत्वा देवालय सर्वं प्रतिष्ठाप्य च देवताम्।
विधाय विधिवच्चित्रं तल्लोक विन्दते ध्रुवम्॥

इसी प्रकार महानिर्वाण-तन्त्र ( दे० १३. २४०-४४ ) में 'प्रासाद-स्तवन' बड़ा ही मार्मिक है।

अस्तु, प्राचीन इस महाविश्वास का जन-समाज में इतना प्रचार था कि वास्तु शास्त्रीय ग्रन्थों में भी प्रासाद-वास्तु के विवेचानावसर ये ग्रन्थ पुराणों एवं धार्मिक ग्रन्थो के सदृश देवतायतन-निर्माण-जन्म-पुण्य पर प्रबल एवं प्रचुर सकेत करते हैं। इसी दृष्टि से समराङ्गण-सूत्रधार का प्रासाद-स्तवन बड़ा ही प्रशस्त है जो 'प्रासाद' वार (temple-wise) किया गया है। अतः समराङ्गणीय 'प्रासाद-स्तवन' का यहीं पर समुल्लेख अप्रासङ्गिक न होगा। वास्तव में 'ईष्टापूर्त' की परम्परा में प्रतिष्ठापित प्रासादों का यह माहात्म्य अन्यत्र दुर्लभ है—पुराण भी फीके दिखाई पड़ेंगे—ग्रन्थकार की ओजस्वी वाणी का निम्न उद्घोष सुनने लायक है

| | |
|---|---|
| प्रासादराज' मेरु. अ० ५५. १४-१५ | एवमेष चतुःश्रृङ्गश्चतुर्द्वारोपशोभित.। मेरुर्मेरूपमः कार्यो वाञ्छता शुभमात्मन.॥ सर्वस्वर्णमय मेरु यद् दत्त्वा पुण्यमाप्नुयात्। तमिष्टकाशैलमयं कृत्वा तदधिक भजेत्॥ |
| सर्वतोभद्र ५५. ३०३, ५६. १४० | जय लक्ष्मीं यश. कीर्तिं सर्वाणीष्टफलानि च। करोति सर्वतोभद्र सर्वतोभद्रकः कृत.॥ विधाय सर्वतोभद्र देवानामालय शुभम्। लभते परम लोक दिवि स्वच्छन्द भाषितम्॥ |
| रुचकादिचतुष्षष्टि-प्रासादा। अ० ५६-८ | पुराणा भूषणार्थाय भुक्तिमुक्तिप्रदा. नृणाम्। |

| | |
|---|---|
| | मेर्वादिविंशिकायाम् |
| श्रीधरः | श्रीधरं कारयेद् यस्तु कीर्त्यर्थमपि मानवः । |
| अ० ५७,४८,४९ | इहैव लभते सौख्यममुत्रेन्द्रत्वमाप्नुयात् ॥ |
| | भोगान् भुक्त्वा पुमान् स्वर्गं नीयते च परे पदे । |
| | सर्वपापविनिर्मुक्तः शान्तश्च स्यान्न संशयः ॥ |
| सुभद्रः | प्रासादं ये सुभद्राख्यं कारयन्ति सुलक्षणम् । |
| ५७,१११½ | कल्पकोटिसहस्राणि भद्रं तेषां शिवाग्रतः ॥ |
| सुरसुन्दर | कुर्याद् य एवं प्रासादमीदृशं सुरसुन्दरम् । |
| ५७ पृ० ५७ वां | स वैरिञ्चं युगशतं सूर्यलोके महीयते ॥ |
| नन्द्यावर्तः | भक्त्या ये कारयन्त्येन नन्द्यावर्तमनुत्तमम् । |
| ५७ पृ० ५९ वां | विमानं शुभमारुह्य शक्रलोकं व्रजन्ति ते ॥ |
| सिद्धार्थः | यः कुर्यात् कारयेद् यस्तु सिद्धार्थं सर्वकामदम् । |
| ५७ पृ० ६१ | स भवेत् सर्वकामाप्तिः शिवलोके च शाश्वतः ॥ |
| शङ्खवर्धनः | यः शङ्खवर्धनं कुर्यात् स भुनक्ति चिरं महीम् । |
| ५७ पृ० ६२ | वशगा चास्य सततं भवेल्लक्ष्मी कृताञ्जलिः ॥ |
| त्रैलोक्य-भूषणः | त्रैलोक्य - भूषणः प्रभो वन्दितं त्रिदशैरपि । |
| ५७ पृ० ६२, ६४ | आश्रयं सर्वदेवानां पापस्य च विनाशकम् ॥ |
| | त्रैलोक्य - भूषणं कृत्वा त्रिदशानन्दकारकम् । |
| | कल्पान्तं यावदध्यास्ते पुरुषस्त्रिदशालयम् ॥ |
| पद्मः | पद्माख्यः कारितो येन प्रासादो रतिवल्लभः । |
| ५७ पृ० ६४ | आत्मा समुद्धृतस्तेन पापपङ्कमहोदधेः ॥ |
| पद्मबाहुः | पद्मबाहु कृतो येन त्रिगर्भः कर्मभूषितः । |
| ५७ पृ० ६५ | स त्रिनेत्र प्रतापः स्यात् तुरङ्गमातनायकः ॥ |
| लक्ष्मीधरः | अथ लक्ष्मीधरं प्रभो य कृत्वा विजयं नरः । |
| ५७ पृ० ६८ ६९ | राज्यमायुष्यपूजां च गुणानाप्नोति चेश्वरान् ॥ |
| | लक्ष्मीधराख्यं प्रासादं यः कुर्याद् वसुधातले । |
| | अक्षये स पदे तत्वे लीयते नात्र संशयः ॥ |
| रतिदेहः | रतिदेहमथ प्रभुः प्रासादं सुमनोरमम् । |
| ५७ पृ० ६९-७० | अप्सरोगण - संकीर्णं कामदेवस्य मन्दिरम् ॥ |
| | एवं विध यः कुरुते प्रासादं रतिवल्लभम् । |
| | सन्तोषयति कन्दर्पं स्याज्जनेषु स पुण्यभाक् ॥ |
| सिद्धिकामः | सिद्धिकाममथ प्रभो प्रमथैरुपशोभितम् । |
| ५७ पृ० ७०-७१ | धन - पुत्र - कलत्राणि कृते यत्राप्नुयान्नरः ॥ |
| नन्दिघोषः | नन्दिघोषमथ प्रभो विपक्षभयनाशनम् । |
| ५७ पृ० ७२ | य एवं भक्तितः कुर्यात् स भवेदजरामरः ॥ |
| सुरानन्दः | यः करोति सुरानन्द वरदास्तस्य मातरः । |
| ५७ पृ० ७५ | सुरास्तस्य हनिस्तार्यमपमृत्युं हरन्ति च ॥ |

| | |
|---|---|
| हर्षणः | हर्षणः क्रियते यत्र स देशः सुखमेधते । |
| ५७ पृ० ७७ | क्षेमं गोब्राह्मणानां स्यात् पूर्णकामश्च पार्थिवः ॥ |
| दुर्जयः | दुर्जयः क्रियते यत्र पुरे नगरेऽथवा । |
| ५७ पृ० ७६ | न भवेत् तत्र दुर्भिक्ष न च व्याधिकृत भयम् ॥ |
| त्रिकूटः | य मस्त्रिकूट ब्रह्माद्यैः सेवित त्रिदशैस्त्रिभिः । |
| ५७ पृ० ७६ | फल क्रतुसहस्रस्य येन मोक्ष च विन्दति ॥ |
| वृद्धिरामः | प्रासादस्यास्य कर्ता च यावच्चन्द्रार्कतारकम् । |
| ५७ पृ० ८६ | तावदिन्द्र इव स्वर्गे क्रीडत्यप्सरसां गणैः ॥ |
| कैलासः | भुक्त्वा भोगांश्च कैलासे कल्पान्ते यावदीप्सितम् । |
| ५७-६३ | शार्वं पदमवाप्नोति शान्त ध्रुवमनामयम् ॥ |
| त्रिविष्टपः | कृत्वा त्रिविष्टप दिव्य प्रासादं पुरभूषणम् । |
| ५७ पृ० ६५ | वसेत् त्रिविष्टपे तावद् यावदाभूतसप्लवम् ॥ |
| | तस्यान्ते तु परे तत्त्वे लयमाप्नोति मानवः । |
| क्षितिभूषणः | गुणवान् नृपतिर्यद्वद् भूषयत्यखिलां महीम् । |
| ५७ पृ० ६६ | क्षितिं विभूषयत्येवं प्रासादः क्षितिभूषणः ॥ |
| | द्रव्येषु रेणुसंख्या या सुधायामपि यावती । |
| | तावद्युगसहस्राणि कर्ता शिवपदे वसेत् ॥ |
| विमान॰ | अश्वमेधप्रधानैर्यदिष्टैः क्रतुशतैर्भवेत् । |
| ५७ पृ० १०२ | तदेकेन विमानेन फलमाप्नोति मानवः ॥ |
| मुक्तकोणः | निर्मापयन् नरः कश्चिन्मुक्तकोणं महायशा॰ । |
| ५७ पृ० १०६ | सप्राप्नोति महासौख्य विमुक्त सर्वपातकै. ॥ |
| | सर्वद्वन्द्वविनिर्मुक्त सर्वकिल्बिषवर्जितः । |
| | सर्वपापविनिर्मुक्तो भोगं मोक्ष च विन्दति ॥ |
| | दिग्भद्रादिप्रासादेषु |
| दिग्भद्र॰ | इम दिग्भद्रसज्ञ यः प्रासाद कारयेत् पुमान् । |
| ६४. १४. | शतक्रतुफल सोऽपि लभते नात्र संशय. ॥ |
| महाभद्रः | महाभद्रमिम योऽत्र कारयेद् भक्तिमान् नरः । |
| ६४ ७८ | स स्वर्गे सुरनारीभि. सेव्यते मदनाज्ञया ॥ |
| | भूमिजप्रासादेषु |
| मलयाद्रि | मलयाद्रिरय प्रोक्त प्रासादः शुभलक्षणः । |
| ६५. ३६ | य एम कारयेत् तस्य तुष्यन्ति सकला. सुरा. ॥ |
| | वर्षकोटिसहस्राणि स्वर्गलोके महीयते । |
| सर्वाङ्ग-सुन्दर | सर्वाङ्गसुन्दर य म. प्रासादमथ सुन्दरम् । |
| ६५-१११ | भुक्तिमुक्तिप्रदातार मण्डनम् ॥ |

टि०—इसी प्रकार का 'प्रासाद-स्तवन' समराङ्गण के प्रासाद-वास्तु में भरा पड़ा है। यह उपलक्षण-मात्र है। ये ही पद्य चुने गये हैं जो 'इष्टापूर्त' की ओर संकेत करते हैं।

---

की रूप-रेखा में बौद्ध-धर्म की दो प्रमुख धाराओं—हीनयान एवं महायान—की अपनी अपनी विशिष्टताओं के अनुरूप इन धार्मिक स्थानों—आवास-गृहों एवं पूजा-गृहों की विरचना हुई। इस समय की सर्वश्रेष्ठ एव एक विशिष्ट कलाकृति गुहा-मन्दिर या लयन-प्रासाद अथवा पर्वत-तक्षण-वास्तु (Rockcut-Architecture) का एक अभूतपूर्व विकास प्रारम्भ हुआ। एतत्कालीन वास्तु-पीठों में अमरावती, साची अजन्ता, जुन्नार, कार्ली, भाज, कोण्डन, नासिक, उड़ीसा (खण्डगिरि), रानीगुम्फा एवं गान्धार तथा तक्षशिला विशेष उल्लेख्य हैं।

भारतीय वास्तु-कला के रोचक इतिहास में जहा पहले विकासवाद के क्रमानुसार मृत्तिका एवं काष्ठ ऐसे प्राकृतिक द्रव्यों का प्रयोग हुआ, वहा पर्वत-प्रदेश भी तो प्रकृति-प्रदत्त थे। फिर क्या प्रेरणा की आवश्यकता थी, निष्ठा की कमी न थी, श्रम, अध्यवसाय एवं धैर्य के धनियों की भी कमी न थी। छेनी ने कमाल कर दिखाया। बड़े-बडे पर्वतों को काट-काट कर जो कला-भवन विनिर्मित हुये वे आज भी हमारे गर्व की चीज हैं।

इस प्रकार यहा के स्थपति और स्थापक यद्यपि प्रकृति के द्वारा सुलभ द्रव्यों के सहारे अपने निर्माण सम्पन्न करते रहे परन्तु वैदिक-कालीन इष्टिका-चयन की परम्परा विस्मृत नहीं हुई थी। अतः पाषाण-तक्षण-वास्तु के साथ-साथ ईशवीयोत्तर शतकों में ऐष्टिक-भवन (Brick-building) की निर्माण-परम्परा सर्वप्रथम उत्तर भारत में प्रारम्भ हुई। मथुरा, सारनाथ, वनारस, गया की तत्कालीन कला इसी कोटि में आती है। पर्सी ब्राउन (See Indian Architecture p 50) ने ऐसे भवनों को चार समूहों में विभाजित किया है जिनमें अधिकाश बौद्ध हैं। इनका द्वितीय वर्ग 'ब्राह्मण-मन्दिर' के नाम से उपश्लोकित है। इन मन्दिरों में कानपुर जिले में भीटरगाव का ऐष्टिक प्रासाद बडे महत्व का है जो इष्टका-चयन-कला की उदात्तता एवं पुष्टता पर ही प्रकाश नहीं डालता है; वरन् प्रासाद-वास्तु की प्रोन्नत रूपरेखा का भी संकेत करता है। भीटरगाव के अतिरिक्त मध्य-प्रदेश में रामपुर जिले में खरोद और सीरपुर के मन्दिर भी इसी कोटि में परिगणित किये गये हैं। वाम्बे प्रेसीडेन्सी के शोलापुर के निकट तेर पर दो आयतन (Shrines) भी इसी वर्ग-वृक्ष की वल्लरिया हैं।

भारशिव-वाकाटक-काल (तीसरी-चौथी शताब्दी) में नागर-शैली के मन्दिर बने। इन मन्दिरों में भूषा-विन्यास का प्रारम्भ हो गया था। खर्जूर-वृक्ष (जो नागों का चिन्ह था) की प्रतिकृति अधिकता से मिलती है। भार-शिव नाग-राजाओं के समय से ही गङ्गा-यमुना आदि नदी-देवियों का प्रतिमा-चित्रण भी मन्दिर के तोरण-चौखटों पर अङ्कित होने लगा था। भूमरा और देवगढ के प्राचीन मन्दिर इस पद्धति के प्रदर्शन हैं।

वाकाटक राजवंश की भी, मन्दिर-निर्माण-कला में, कम देन न थी। इनके समय में शिवालयों का विशेष प्राधान्य था जिनमें एकमुखी एवं चतुर्मुखी लिङ्गों की स्थापना हुई। ऐसे मन्दिरों का प्रमुख केन्द्र नचना है। नचना के मन्दिर गुप्तकालीन मन्दिरों की वास्तुकला से साम्य रखते हैं। ये मन्दिर भूमरा और गुप्त-कालीन मन्दिरों की कला की लड़ी को जोड़ते हैं। वाकाटक मन्दिर भी प्रायः गुप्तकाल के हैं। सम्प्रदाय-भेद से नाग-वाकाटकों के सभी मन्दिर शैव-सम्प्रदायानरूप तथा गुप्तवंशियों के वैष्णव-सम्प्रदायानरूप हैं।

## गुप्त नरेशों का स्वर्णिम समृद्ध राजवंश

भारतवर्ष के इतिहास में गुप्त-काल 'स्वर्णयुग' के नाम से संकीर्तित किया गया है। काव्य और नाटक, साहित्य और शास्त्र, कला और संगीत—सभी में इस काल में अभूतपूर्व उन्नति हुई। गुप्त-कालीन कला की ओजस्विता एवं भावाभिव्यञ्जना तथा गतिमत्ता उस काल के अप्रतिम वैभव एवं अनन्त ऐश्वर्य के ही प्रतीक हैं। गुप्तकालीन 'स्तम्भों' में घट-पल्लव (Vase and leaves) का विच्छित्ति-निवेश (Moulding) भी इसी उद्दाम गतिमत्ता एवं द्रुतगति से विस्तार का प्रतीक है।

गुप्त-नरेशों के राज्य-काल में (लगभग ३०० वर्ष—३५० ६५० ई०) उदीयमान भारतीय वास्तुकला की विशेषताओं पर आगे समीक्षा होगी। यहां इतना ही निर्देश्य है कि इस समय की प्रधान कलाकृतियों में जो अब तक विद्यमान है उनमें तिगवा पर कंकलीदेवी का विष्णु-मन्दिर अत्यधिक प्रशस्त हैं। तिगवा के अतिरिक्त एरण (भिलसा के उत्तर-पूर्व), साची, नागोद स्टेट में भूभरा और अजयगढ के नचना आदि स्थानों के मन्दिर भी उल्लेख्य हैं। इनमें एरण में राजाधिराज समुद्रगुप्त की राजमहिषी का बनवाया हुआ विष्णु-मन्दिर बड़ा सुन्दर है। देवगढ के मन्दिर की बाह्य भित्तियों पर शेषशायी नारायण का चित्रण बड़ा ही मार्मिक एवं आकर्षक है।

पांचवीं शताब्दी से आगे की भारतीय वास्तु-कला एक प्रकार से प्रासाद कला है जिसके प्रोत्थान में यहां के राजकुलों की वरेण्य वदान्यता की गौरवगाथा ही मन्दिरों की गाथा है। अतएव हिन्दू प्रासाद की यह 'राजाश्रया' पृष्ठ-भूमि सार्थक होती है।

## चालुक्य नरेश

गुप्त नरेशों के संरक्षण में उदीयमान उत्तरापथीय वास्तुकला में प्रासाद-कला की जैसी अभिवृद्धि हो रही थी वैसी ही उसी काल में (४५०—६५० तथा ६००—७५० ई०) दक्षिण में चालुक्य नरेशों के संरक्षण से यह कला एक दूसरी ही दिशा में प्रोल्लास को प्राप्त हो रही थी। आयहोल, बादामी (वातापि या वितापि) तथा पत्तदकल—इन तीन चालुक्य राजपीठों पर शतशः देवनायतनों—विमानों एवं प्रासादों का प्रोत्थान हुआ जिनकी सविस्तर समीक्षा आगे द्रष्टव्य है। इन प्राचीन राजपीठों पर वास्तु-पीठों का जो विकास हुआ उनमें उत्तरापथीय तथा दाक्षिणात्य दोनों शैलियों के उत्थान का आनुषङ्गिक क्रम देखने को मिलेगा। पापानाथ, जम्बूलिंग, करसिद्धेश्वर, काशीनाथ (उत्तर-शैली में) तथा संगमेश्वर, विरूपाक्ष, मल्लिकार्जुन, जगन्नाथ, सुन्मेश्वर आदि (दाक्षिणात्य वास्तु-शैली में) मन्दिर विशेष उल्लेख्य हैं।

## राष्ट्रकूट राजा

राष्ट्रकूट राजा कृष्ण (७५७-७८३) की अप्रतिम भक्ति भावना एवं धर्माशय के कारण ही भारतीय स्थापत्य का मुकुट मणि इलोरा का कैलाश-मन्दिर निर्मित हो पाया था। इसी प्रकार इलौरा और अजन्ता के अन्य गुहामन्दिरों की गाथा है।

# दाक्षिणात्य वास्तु-कला

ईशवीयोत्तर सप्तम शतक के बाद षोडश शतक तक निर्मित होने वाले नाना प्रासादों के इतिहास पर ऐतिहासिकों ने दो प्रमुख शैलियों के अनुरूप समीक्षा की है। अतः उसी दृष्टिकोण से हम भी यहाँ पर इन दोनों शैलियों के अनुरूप 'राजाश्रय' का संकीर्तन करेंगे।

दक्षिणी कला के विकास में निम्नलिखित पांच राजकुलों की वरेण्य वदान्यता एवं वरिष्ठ प्रासाद-कला संरक्षण प्रस्तावनीय हैं :

| | | |
|---|---|---|
| १. | पल्लव राजवंश | ( ६०० — ६०० ई० ) |
| २. | चोल राजवंश | ( ६००—११५० ,, ) |
| ३. | पाण्ड्य नरेश | (११००—१३५० ,, ) |
| ४ | विजयनगर ,, | (१३५०—१५६५ ,, ) तथा |
| ५. | मदुरा ,, | (१६००— ) |

### पल्लव राजवंश

द्राविड-देश में द्राविड़-शैली के विकास में पल्लव-राजवंश के संरक्षण ने शिलान्यास का काम किया है। आन्ध्र-राजाओं के अनन्तर द्राविड़-देश की राजसत्ता पल्लवों के हाथ में आई और इनकी प्रभुता सप्तम से लगाकर दशम शतक के प्रारम्भ तक प्रवृद्ध रही। इस राजसत्ता का सीमा-प्रभुत्व आधुनिक मद्रास-राज्य था और इनकी कला-कृतियों की क्रीडा-स्थली इनके राज्य के केन्द्र में इनके राज-पीठ कञ्जीवरम् ( काञ्चीपुरम् ) के आस-पास विशेष रूप से केलि करती रही। इनके प्रासाद-निर्माण-वैभव का प्रसार तञ्जौर तथा पुडुकोट्टई ऐसे सुदूर दाक्षिणात्य प्रदेशों तक पहुँचा।

इस काल के पल्लव-राजवंश में चार प्रधान नरेश हुए जिनके नाम पर पल्लवों की वास्तु-कृतियों के भी चार वर्ग किये गये हैं। इनमें विशेषता यह है कि इन चारो वर्गों को वास्तव में वास्तु-कला की दृष्टि से दो वर्गों में ही समीक्षा उचित है—प्रथम में आपूर्ण पार्वत-वास्तु (Wholly rockcut) के निदर्शन तथा द्वितीय में आपूर्ण भू-निवेशीय वास्तु (Wholly structural) के निदर्शन आपतित होते हैं। इनकी विस्तृत समीक्षा आगे की जावेगी। यहा पर पूर्वसंकेतित चार राजाओं के कालक्रमानुसार निम्नलिखित चार वर्ग विभाजनीय हैं :

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| १. | महेन्द्र-मण्डल | ( ६१०—६४० ) | मण्डप-निर्माण | पार्वत-वास्तु |
| २. | मामल्ल-मण्डल | ( ६४०—६६० ) | विमानों एवं रथों का निर्माण | ,, |
| ३. | राजसिंह-मण्डल | ( ६६०—८०० ) | विमान (मन्दिर)-निर्माण | निविष्ट-वास्तु |
| ४. | नन्दिवर्मन-मण्डल | ( ८००—६०० ) | ,, | ,, |

प्रथम अर्थात् महेन्द्र-मण्डल की प्रासाद-कृतिया मदगपट्टु, त्रिचनापल्ली, पल्लवरम् मोगलार्जुनपुरम् आदि नाना स्थानों पर फैली हुई हैं। द्वितीय वर्ग का प्रासाद-वैभव मामल्लपुरम् के प्रख्यात वास्तु-पीठ पर ही सीमित रहा। यहा के सप्त-रथ (Seven pagodas

की कीर्ति से प्राचीन वास्तु-इतिहास धवलित है। इन रथों का संकीर्तन पञ्च पाण्डवों और गणेश के नाम मे किया गया है—धर्मराज, भीम, अर्जुन, सहदेव, गणेश आदि।

तृतीयवर्ग का कला-कौशल विशेष विख्यात है। अब वह पार्वतीय गुहामन्दिरों के तक्षण से विराम लेकर भू-निविष्ट विमानो एवं प्रासादों की ओर मुड़ता है। इस तृतीय उत्थान का मूर्धन्य महीपति राजसिंह था जिसके काल मे मामल्लपुरम पर ही तीन विमान विकसित हुए—उपकूल (Shore), ईश्वर तथा मकुन्द। पनमलाई (South Arcot Dist.) का एक मन्दिर तथा कञ्जीवरम् के कैलाश-नाथ और वैकुण्ठ-पेरूमल ये दो मन्दिर भी इसी काल के कौशल के विख्यात निदर्शन हैं।

चतुर्थवर्ग पल्लव राजसत्ता का धूमिल इतिहास है। नन्दिवर्मन के राज्यकाल में विनिर्मित प्रासाद न तो गगनचुम्बी विमान कहे जा सकते हैं और न कौशल की अतिरञ्जना। और सत्य तो यह है कि वास्तु-वैभव-एव साहित्य-वैभव राजसत्ता के वैभव की निशानी हैं। अतः जव राजसत्ता का ही ह्रास उपस्थित है तो साहित्य और कला को भी दीना होना ही पड़ता है। इस अन्तिम वर्ग में प्रमुख निदर्शन लगभग ६ हैं, जो कञ्जीवरम् के मुक्तेश्वर तथा मातगेश्वर, चिंगलपट में औरङ्गदम के वदमल्लीश्वर, अरकोनम् के निकट तिरुत्तनी के विराट्टनेश्वर और गुडीमल्लम के परशुरामेश्वर में प्रेक्ष्य हैं।

### चोलों का राजवश

एक ही विशाल भू भाग के मण्डलेश्वरों का पारस्परिक प्रभुता-सघर्ष भारतीय इतिहास की ह्रासोन्मुखी हिन्दू-सत्ता की सामान्य कथा है। दक्षिण मे पल्लवों, चोलों, चालुक्यों, पाण्ड्यों एव राष्ट्रकूटों—सभी ने इस काल ( ६००-११५० ) में अपनी अपनी प्रभुता की प्रतिस्पर्धा की। परिणामतः चोलों को प्रभुता-सघर्ष मे विजय-श्री ने बरा।

चोलों की प्रासाद-कला को दो वर्गों में वर्गीकृत किया जाता है—स्थानीय क्षुद्र कृतिया तथा बृहत्तर विशाल कृतिया। यतः अपने शासन-काल के प्रभात में वे राज्य की दृढता, सुरक्षा एव सीमा-विस्तार में लगे रहे, अतः १०वी शताब्दी की कृतियां पुडुकोट्टाई के इतस्तत. विनिर्मित हुई जिन्हें क्षुद्र-कृतियों के रूप मे ही परिगणित किया जा सकता है। इनमें निम्नलिखित मन्दिर विशेष उल्लेख्य हैं :

### क्षुद्र कृतियाँ

| | | | |
|---|---|---|---|
| सुन्दरेश्वर | — तिरुकट्टलाई | मुचुकुन्देश्वर | — कोलट्टूर |
| विजयलय | — नरतमलाई | कदम्बर — कदम्बरमलाई (नर्तमलाई) | |
| मुवरकोइल (त्रि + आयतन) | —कोडुम्बेलुर | बलसुब्रह्मण्य—कन्नार | |

इसी प्रकार चोलों की अन्य कृतियाँ सुदूर दक्षिण अरकाट जिले मे भी पाई जाती हैं। ये सभी कृतियाँ १०वीं शताब्दी की हैं।

### विशाल कृतियाँ

चोलों की बृहत्तर विशाल प्रासाद-कृतिया चोलों के बृहत्तर एवं विशाल राज्य-विस्तार एव महान ऐश्वर्य के प्रतीक हैं। ये हैं—तन्जौर का बृहदेश्वर-मन्दिर तथा गंगैकोण्डचोल-पुरम् का मन्दिर। प्रथम का प्रासाद कारक यजमान महामहीपति राजराज ( ६८५—

१०१८ ) है जिसने अपनी अपार धनराशि एवं लोकोत्तर वैभव को देवचरणों में समर्पित करने के लिये यह महा अनुष्ठान ठाना। ऊँचाई में और आकार में दाक्षिणात्य कला का यह अनूठा एवं अनुपम विमान विनिर्मित हुआ। इसकी विशेष समीक्षा आगे द्रष्टव्य है। द्वितीय अर्थात गंगैकोण्डचोलपुरम् का विधाता राजेन्द्र प्रथम ने ( १०१८—३३) सम्भवतः अपने पूर्वज से प्रतिस्पर्धा लेकर ही यह मन्दिर बनवाया था।

इस प्रकार चोलों की अनुपम कृतियों में भारतीय वास्तु-कला की दक्षिणी शैली के उत्थान की पराकाष्ठा पहुँच गयी। यद्यपि संख्या कम है परन्तु गुणातिरेक से चोलों का वास्तु-वैभव भारतीय इतिहास का स्वर्णिम पृष्ठ है।

## पाण्ड्य राजकुल

पाण्ड्य राजाओं के काल में प्रासाद-कला में एक अभिनव कला-कृति का उदय हुआ। पीछे के अध्याय में मन्दिरों को हम तीर्थ-स्थानों के रूप में देख चुके हैं। मन्दिर और तीर्थ का यह तादात्म्य हिन्दू संस्कृति का पौराणिक विलास है। अतः जो भी मन्दिर बन गये—जहाँ कहीं भी देव स्थान प्रकल्पित हो चुका वह सदा सर्वदा के लिये पूज्य बन गया। अतः वास्तु-कला को प्रोत्साहन देने वाले राजकुल यदि किसी नवीन मन्दिर के निर्माण को न उठा सके तो पूर्व-निर्मित मन्दिरों के ही क्षेत्र में किसी न किसी कृति के द्वारा अपनी भक्ति एवं अपूर्त-आस्था को प्रश्रय देते। इस दृष्टि से यद्यपि पाण्ड्य-राजाओं के समय में चोलों के विशाल विमानों की रचना नहीं हुई और चोलों के बाद बहुत समय तक ( लगभग २०० वर्ष ) तामिल देश इस प्रकार की कला-कृतियों से एक प्रकार से शून्य रहा तथापि यह निस्सन्दिग्ध है कि पाण्ड्यों के समय दाक्षिणात्य वास्तु-कला में एक अभिनव वास्तु चेतना प्रतिस्फुटित हुई। यह है मन्दिरों का प्राकार-विन्यास तथा मन्दिरों की चारों दिशाओं में गोपुरों की छटा का श्रीगणेश। दक्षिण भारत के उत्तुङ्ग गोपरों की परम्परा को जन्म देने का श्रेय इसी पाण्ड्य-काल को है।

पाण्ड्यों के पूर्व भी मन्दिर-द्वारों को विच्छित्ति-विशेष से अलंकृत करने की कतिपय मन्दिरों में प्रथा थी जैसे काञ्चीवरम् के कैलाशनाथ-मन्दिर, तथापि यह परम्परा पूर्णरूप से न तो पनप ही पाई थी और न इसकी वास्तु-कला ही समृद्ध हो पाई थी। पाण्ड्यों ने ही सर्वप्रथम इस दिशा में कदम उठाया और पूर्वविनिर्मित कतिपय प्रख्यात प्रासाद-पीठों पर जैसे जम्बुकेश्वर, चिदम्बरम्, तिरूवन्नमलाई तथा कुम्भकोणम में गोपरों का निर्माण कराया। गोपुर-वास्तु-कला की सविस्तर समीक्षा का यहा पर अवसर नहीं है ( दे० आगे तृतीय पटल ) पाण्ड्यों के काल में एकाध पूरे मन्दिर भी बने। दरसुरम् का मन्दिर इसी कोटि में आता है।

## विजय नगर की राजसत्ता ( १३०५—१५६५ )

चौदहवीं शताब्दी का पूर्वार्ध दाक्षिणात्य स्थापत्य की प्रासाद कला में एक नवीन युग की सृष्टि करता है तथा दक्षिणी कला का मं प्रौढ विकास प्रस्तुत करता है—जब कला में अतिरञ्जना एवं अलंकृति-चित्रण (Ornamentation) के साथ-साथ रसास्वाद की भावना ने जड़ पकड़ी। कला के पूर्ण सौष्ठव की निष्पत्ति में स्थपतियों के स्वाच्छन्द्य एवं उनकी

सौन्दर्य-प्रियता के साथ-साथ तन्मयता भी आवश्यक है। दक्षिण की कलात्मक कृतियों में यह अभिनव विलास तब उदय हुआ जब दक्षिणी राजसत्ता ने विजयनगर के नृपपुङ्गवों के राजवंश में पदार्पण किया। विजयनगर के राजाओं ने दक्षिण महादेश पर लगभग २०० वर्ष तक राज्य किया। इनके राज्य-काल में प्रासाद कला अपने यौवन के उद्दाम प्रवाह में बहने लगी जो मोहक थी और चित्तोद्वेलक भी।

भारतवर्ष के मध्यकाल के मोहम्मदीय यवनों के आक्रमणों एवं कठोर शासन से हम परिचित ही हैं। विजय-नगर ने हिन्दू-सत्ता को जीवित रखने का बीड़ा उठाया। यह महा-नगरी उस समय एशिया की परम प्रख्यात राज-नगरियों में एक थी। कृष्णा से लेकर कन्यान्तरीप तक इस राजकुल का आधिराज्य था और यह नगरी उसका राज-पीठ। तुङ्गभद्रा के पावन जल से पावित यह समृद्ध नगर नाना मन्दिरों के निर्माण का केन्द्र बना।

विजयनगर के अभ्यन्तरालीय मन्दिरों में सर्वप्रधान एवं सर्वप्रसिद्ध विठ्ठल तथा हजाराराम के साथ-साथ नगर का अधिदैवत-मन्दिर पम्पापति है। इनमें विठोबा ( पाण्डुरङ्ग ) कृष्ण का मन्दिर ( विठ्ठल ) सर्वश्रेष्ठ है। राजा कृष्णदेव ने १५१३ ई० में इसका निर्माण प्रारम्भ कराया। कृष्णदेव के उत्तराधिकारी ने उसे जारी रक्खा परन्तु इस मन्दिर की पूर्णता तब भी न सम्पन्न हुई। हजाराराम एक प्रकार से विजय-नगर का राज मन्दिर (Royal Chapel) था जिसके चारों ओर का प्राकार (Boundry Wall) २४ फीट ऊँची दीवालों का था। इसे भी कृष्णदेव राया ने १५१३ ई० में बनवाना प्रारम्भ किया था तथा कला-सौष्ठव की दृष्टि से यह अपने समय की सर्वश्रेष्ठ कृति है।

इन विजय-नगरीय कृतियों की सर्वप्रमुख विशिष्टता पूर्वोद्दिष्ट शोभा बहुलता (Ornamentation) है, तथा वास्तु-विजृम्भण की दृष्टि से मन्दिर के प्रधान निवेश विमानोत्थान के अतिरिक्त अन्य नाना निवेश एवं गौण मन्दिरों का न्यास है। मन्दिर की अधिदेवता ( देव ) की पत्नी के मन्दिर की प्रतिष्ठा के साथ-साथ कल्याण-मण्डप एवं अर्ध मण्डप आदि अनेक निवेशों की रचनाओं से मन्दिर पूरा नगर सा प्रतीत होता था।

विजय नगरीय-साम्राज्यान्तर्गत इसी शैली में अन्य अनेक मन्दिर भी बने जिनमें वेलोर, कुम्भकोणम्, कञ्जीवरम्, ताडपत्री, विरञ्जिपुरम् तथा श्रीरङ्गम के पीठ विशेष प्रख्यात हैं।

## मदुरा के नायक-राजा ( १६०० )

मुसलिम सत्ता से पदाक्रान्त विजय-नगर की राजसत्ता १५६५ ई० में अस्त हो गयी। अतः तामिलदेश की हिन्दू सत्ता दक्षिण की ओर और पीछे लौटी और मदुरा को अपना राजपीठ बनाया। नायकों के नायकत्व में जहाँ इस सत्ता की प्रभुता प्रतिष्ठित हुई वहाँ दाक्षिणात्य स्थापत्य-शैली की चरमोन्नति ही नहीं प्रतिफलित हुई वरन् यह शैली अपने अन्तिम रूप में भी परिणत हो गयी जो बहुत अंशों में आधुनिक युग तक चली आई।

इस समय के महा वास्तु वैभव का सर्वाधिक श्रेय नायक राजवंश के सर्वाधिक विख्यात राजा तिरुमलाई ( १६२३—१६५६ ) को है जिसके उदार संरक्षण एवं उद्दाम उत्साह से सुन्दरतम वास्तु कृतियाँ उदय हुई। नायकों ने भी पाण्ड्यों के सदृश पुनोत्थित प्रासादों पर ही नाना अन्य रचनाओं के द्वारा कला के विकास को प्रश्रय दिया। अथच

पूजावास्तु का वह प्रोत्थान पूजा-प्रक्रिया की औपचारिक पद्धति एवं नाना उत्सव-संभारों की माग के कारण पूर्ण स्वाभाविक ही था। प्राकारम् और गोपुरम् के साथ-साथ मण्डपम् (सहस्रमण्डपम्, भोगमण्डपम्, उत्सवमण्डपम्, दर्शनमण्डपम्) और तड़ागम् की रचना की आवश्यकता का अनुभव हुआ, अतएव आविष्कार भी।

मदुरा की दक्षिणी शैली में विनिर्मित मन्दिरों की संख्या वैसे तो लगभग तीस हैं, परन्तु उनमें निम्नलिखित विशेष प्रख्यात हैं जिनकी गौरव-गाथा एवं वास्तु-कला पर हम आगे सविस्तर प्रतिपादन करेंगे .

| | | |
|---|---|---|
| मीनाक्षी-सुन्दरेश्वरम् | ( मदुरा ) | रामेश्वरम् |
| श्रीरङ्गम् | त्रिचनापल्ली के निकट | चिदम्बरम् |
| जम्बुकेश्वर | ,, ,, | तिन्नवेल्ली |
| तिरवरूर | | तिरूवन मलाई तथा श्रीवेल्लीपुतुर |

दक्षिण महादेश के विभिन्न राजवंशों के राज्याश्रय से विकसित एवं वृद्धिगत दाक्षिणात्य प्रासाद-कला की इस अति संक्षिप्त सूचना के उपरान्त अब उत्तर भारत के माण्डलिक राजाओं के राजाश्रय से प्रोत्थित एवं प्रौढंगत प्रासाद-कला के इतिहास पर भी थोड़ा सा विहगावलोकन वाञ्छनीय है। उत्तर भारत पर विकसित इस प्रासाद-कला की शैली को नागर-कला अथवा उत्तर-भारती-कला के नाम से पुकारा गया है। आर्यावर्त (उत्तरापथ या उत्तर-भारत) एव दक्षिणापथ—भारतवर्ष के इन दो विशाल भौगोलिक भू-विभागों मे एक प्रकार से दो प्रकार की प्राचीन सस्कृतियों (क्रमश. आर्य एव आर्येतर—द्राविड) का विकास हुआ अतएव अपनी-अपनी सास्कृतिक विशिष्टताओं के कारण दो प्रमुख शैलियों का विकास भी स्वाभाविक हुआ। यद्यपि दक्षिणापथ भी आर्यों की सभ्यता एवं संस्कृति से प्राचीनकाल में ही पूर्ण प्रभावित हो गया था तथापि दक्षिण की अपनी कुछ विशिष्टताओं से वहा का जीवन सनातन से कुछ विलक्षण ही रहा।

अस्तु, इसी सास्कृतिक मूलाधार की दृष्टि से इस देश मे वास्तु-विद्या की दो धारायें एव वास्तु-कला की दो शाखायें प्रस्फुटित हैं। इन दोनों की पारस्परिक क्या-क्या विलक्षणतायें हैं और कौन-कौनसे सामान्य घटक हैं—इन सब पर आगे द्वितीय पटल मे 'प्रासाद-शैलियाँ' नामक अध्याय में सविस्तर समीक्षा होगी। यहाँ पर प्रसङ्गवश उत्तरी शैली में विकसित प्रासाद-कला के राज्याश्रय की स्वल्प मे समीक्षा का अवसर है।

## उत्तरापथीय वास्तु-कला

दाक्षिणात्य वास्तु-कला के क्षेत्र से उत्तरापथीय वास्तु-शैली—नागर शैली का क्षेत्र अपेक्षाकृत अधिक विस्तृत और लम्बा है। दक्षिण देश की प्रासाद-कला का उदय विशेष कर उस देश के मण्डलेश्वरों के राजपीठों मे हुआ अतः वहां की कला का वर्णन राजवंशानुक्रम (dynastically) से विशेष सुविधापूर्ण है, परन्तु उत्तर भारत में इतस्ततः नाना प्रासादों का निर्माण हुआ और उनके निर्माण में भी यद्यपि राजाश्रय प्रधान था परन्तु जनाश्रय भी कम न था अतः उत्तरी प्रासाद-कला की राजवंशानुक्रम से ऐतिहासिकों ने समीक्षा

करने में कठिनता अनुभव की है। तदनुरूप स्थानीय केन्द्रों से इस शैली का विवेचन किया गया।

उत्तर भारत की प्रासाद-कला के इस स्थानीय विकास (regional development) के अनुरूप स्थानीय कला-केन्द्रों का निम्नलिखित षड्वर्ग समुपस्थापित किया जाता है:

१. उत्कल या कलिङ्ग (आधुनिक उड़ीसा) – भुवनेश्वर, कोनार्क तथा पुरी।
२. बुन्देलखण्ड – खजुराहो।
३. मध्य भारत एवं राजस्थान।
४. गुजरात (लाट) तथा काठियावाड़।
५. सुदूर दक्षिण (खान देश)।
६. मथुरा-वृन्दावन।

प्रकृत में हम इस क्रम को नहीं अपना सकते (यह क्रम आगे तृतीय पटल में द्रष्टव्य होगा)। इस अध्याय के शीर्षकानुरूप राजवंशानुक्रम से ही विवेचन समीचीन है।

## केसरी राजाओं के वास्तु पीठ

उत्तरी शैली की कला कृतियों में सर्वप्रथम सङ्कीर्तन केशरी राजाओं का राज-पीठ—भुवनेश्वर है। भुवनेश्वर (उड़ीसा) के धर्म-क्षेत्र पर हम पूर्व अध्याय में प्रकाश डाल चुके हैं। भुवनेश्वर की कीर्तिपताका को दिग्दिगन्त में उड़ाने का श्रेय 'लिङ्गराज' के मन्दिर को है।

भुवनेश्वर केशरी राजाओं की राजधानी रहा है। केशरी राजाओं के चौथी शताब्दी के उत्तरार्ध से लेकर ११वीं शताब्दी तक उड़ीसा-मण्डल के मन्दिरों में भुवनेश्वर की मन्दिर-माला के अतिरिक्त २ मन्दिर-पीठ और विशेष विख्यात हैं—कोनार्क का सूर्य-मन्दिर तथा पुरी का श्री जगन्नाथ जी का मन्दिर।

कोनार्क को किसने बनवाया—असन्दिग्ध रूप से निर्णीत नहीं। भुवनेश्वर से ३५ मील तथा पुरी से २१ मील की दूरी पर समुद्र की वेला पर विराजमान यह दिव्य प्रासाद सम्भवतः ६वीं शताब्दी में विनिर्मित हुआ था और १६वीं शताब्दी तक अपनी पूर्ण ऊर्जस्विता एव कलेवरता में विद्यमान था क्योंकि आधुनिक रूप तो भग्नावशेष ही है—विमान ध्वस्त है जगमोहन की ही मोहनी छटा पर मुग्ध होकर कला के मर्मज्ञों ने इसे भारतवर्ष की ही नहीं ऐशिया महाद्वीप की महाविभूति माना है। लगभग ३०० वर्ष तक यह बालू के ढेर में ढका हुआ पड़ा रहा। भारत सरकार ने कई लाख रूपिये लगाकर इसका जीर्णोद्धार कराया था तब लोगों को इस महिमामय वास्तुरत्न की परीक्षा का अवसर मिला। इसकी वास्तु-कला एव अन्य विभिन्न विवरण आगे समुपस्थापित होंगे।

पुरी के जगन्नाथ जी के मन्दिर के निर्माण-काल एवं कारक-यजमान पर भी ऐतिहासिकों में मतभेद है। श्री मनमोहन चक्रवर्ती (See his paper on the date of Jagannatha temple in Puri—J A S B, Vol 67 for 1898, pt 1 pp. 328-331) ने निम्नलिखित श्लोक—

"प्रासा पुरुषोत्तमस्य नृपति को नाम कर्तुं क्षम-
मस्येत्याद्यनृपैरुपेक्षितमय चक्रेऽथ गङ्गेश्वरः॥ (गङ्गवंश ताम्रपत्र)

के आधार पर इस प्रासाद को गङ्गेश्वर ( गोडगंग ) का बनवाया हुआ बताते हैं। यतः गोडगंग का राज्याभिषेक १०७८ ई० में हुआ था अतः इस मंदिर की तिथि १०८५-१०९० मनमोहन ने मानी है। इसके विपरीत डा० डी० सी० सरकार ('God Purusottama at Puri'—J. O R., Madras Vol. 17 pp 209-215) ने उड़िया के प्रख्यात पुराण (Chronicle)-मादला-पाञ्जी के अनुसार इस प्रासाद के निर्माण का श्रेय गोडगंग को न देकर उसके दरपोते (great grandson) अनङ्गभीम तृतीय को देते हैं। मित्र तथा हन्टर महाशय (cf. 'Antiquities of Orissa' Vol II pp. 109-110& 'Orissa' Vol. 1. pp.110-102) भी इसी मत का पोषण करते हैं तथा निम्न श्लोक का प्रामाण्य प्रस्तुत करते हैं:—

शकाब्दे रन्ध्रशुभ्रांशुरूपनक्षत्रनायके।
प्रासादं कारयामासानङ्गभीमेन धीमता॥

(also cf. 'History of Orissa' by Dr. R D Bannerjee)

अस्तु, इस एतिहासिक प्रामाण्य के अतिरिक्त पौराणिक प्रामाण्य के आधार पर ( दे० पीछे का अध्याय ) यह मन्दिर अति प्राचीन है और इसका कई बार जीर्णोद्धार कराया गया है। इसकी मूर्तियाँ तो निस्सन्दिग्ध प्राचीन हैं— सम्भवतः ईशवीयोत्तर तृतीय शतक की। मुसलमानों ने इस पर कई बार आक्रमण किये तथा इसे ध्वस्त किया। कहा जाता है १६ वीं शताब्दी में मराठों ने इसके जीर्णोद्धार में योग दिया था।

अस्तु, केशरी राजाओं ने लगभग ७०० वर्ष एवं चौवालीस पीढ़ियों तक उत्कल प्रदेश पर राज्य किया। ययाति (८ वीं श०) नामक राजा के राज्य-काल में हिन्दू-धर्म एवं हिन्दू-संस्कृति के उत्थान के साथ-साथ हिन्दू-मन्दिरों का निर्माण-वैभव प्रारम्भ हुआ। हर्ष का विषय है कि भुवनेश्वर की प्राचीन गरिमा एव भौगोलिक महिमा ( जलवायु आदि ) को दृष्टि में रखकर आधुनिक शासन ने भी उड़ीसा की राजधानी के लिये इसे उपयुक्त समझा।

कहा जाता है केशरी राजाओं ने इस स्थान पर सात हजार मन्दिर बनवाये थे। अब भी बहुसंख्यक मन्दिर विद्यमान हैं। इनमें ईसा की पाचवीं सदी से लेकर ग्यारहवीं सदी तक के मन्दिर मिलेंगे। पुण्य पुरी एवं प्रख्यात क्षेत्र काशी को छोड़कर भारत में कदाचित् ही कोई ऐसा क्षेत्र हो, जहा इतने अधिक देव-मन्दिर एक साथ निर्मित हुए हों।

इन मन्दिरों में मुख्य मन्दिर श्री लिङ्गराज जी का है। ललाटेन्दु केशरी ( ६१७ से ६५७ ई० ) ने इसका शिखर निर्मापित कराया था। भुवनेश्वर के प्रासादों एव प्रासाद-स्थापत्य पर हम विशेष विवेचन आगे करेंगे। लिङ्गराज के अतिरिक्त अन्य प्रमुख मन्दिरों की माला का दिग्दर्शन हमारे प्रतिमा-विज्ञान ( दे० प्र० वि० की पृष्ठ-भूमि पूजा परम्परा अ० १०, पृ० १६५ ) में विलोकनीय हैं।

## चन्देलों का वास्तु पीठ खजुराहो

खजुराहो इस समय एक छोटा सा गाव है, परन्तु किसी समय यह जझौती (यजुर्होती) प्रान्त की राजधानी थी। यह स्थान विद्या और वैभव का अनूठा स्थान था। सम्भवतः 'यजुर्होती' इस शब्द से ही बुन्देलखण्ड का प्राचीन नाम जेजाकभुक्ति पड़ा। चन्देल राज-वंशीय राजन्यों में यशोवर्मन एवं उसके पुत्र धंगदेव का विशेष गौरव है जिन्होंने इस राज वंश को नीव को सुदृढ़ बनाने में कसर न रक्खी।

महोबा के चन्देल राजपूत राजा चन्द्रवर्मा ने आठवीं शताब्दी मे चन्देल राज्य की नींव डाली थी। ८ वीं से लगाकर लगभग १६ वीं शताब्दी तक चन्देलो का प्रभुत्व रहा। चन्देलों का मुख्य स्थान कालिन्जर का दुर्ग था और निवास-स्थान महोबा। खजुराहों को उन्होंने अपना वास्तु-पीठ या प्रासाद-पीठ चुना।

बुन्देलखण्ड मण्डल की शिल्पकला का प्रतिनिधि ही नहीं सर्वस्व खजुराहों के मन्दिर हैं। इनमें कंडरिया ( कन्दरीय ) महादेव का मन्दिर सर्वप्रख्यात एव सबसे विशाल है। इस मन्दिर को अनुमानतः दसवीं शताब्दी में राजा धंगदेव ने बनवाया था। कहा जाता है निनोरा ताल, खजुराहों गाव और निकटवर्तिनी शिव-सागर पुष्करिणी के इतस्ततः प्राचीन समय में ८५ मन्दिर थे। उनमें से अब लगभग तीस मन्दिर विद्यमान हैं।

चन्देलों की इस पवित्र भूमि के इतिहास से विदित होता है कि चन्देल शैव होते हुए भी उन्होंने अन्य धर्मों एव सम्प्रदायों के प्रति सराहनीय सहिष्णुता बर्ती। वैष्णव धर्म जैन-धर्म, बौद्ध-धर्म—सभी के स्मारक चिन्ह यहा पर विराजमान हैं। इन सभी धर्मों के अनुरूप यहा पर मनोरम मन्दिर देखने को मिलेंगे। खजुराहों के विद्यमान प्रासादो के अन्यतम निदर्शनों की पुष्पमालिका के सौरभ का आनन्द पाठक **प्रतिमा-विज्ञान** के १६६ पृ० पर ले सकते हैं। विशेष विवक्षा का अवसर तो तृतीय पटल में ही प्राप्त होगा।

**राजस्थानीय एव मध्यभारतीय मन्दिरों का राज्याश्रय**

उत्तर भारत में दैवदुर्विपाक से शतशः मन्दिर मुसलमानो के द्वारा ध्वस्त कर दिये गये। कन्नौज, काशी, प्रयाग, अयोध्या और मथुरा के अगणित मन्दिरो के नाश की कथा—मध्यकालीन मुस्लिम सत्ता की कलङ्क-कालिमा से हम परिचित ही हैं। अतः बहुत थोडे प्राचीन स्मारक अवशेष हैं।

राजपूताने मे यवनों का प्रवेश अधिक न हो पाया। जोधपुर में दो अत्यन्त सुन्दर मन्दिर विद्यमान हैं। पहला बानमडो मे 'महामन्दिर' नाम से विख्यात है जिसमें अनेक शिखर हैं तथा जिसका मण्डप सहस्रस्तम्भ है। दूसरा एक-शिखर मन्दिर भी सुन्दर है।

उदयपुर राज्य में भी दो बडे सुन्दर मन्दिर मिलते हैं। उदयादित्य परमार का बनवाया हुआ उदयेश्वर महादेव का मन्दिर मालवा में सर्वश्रेष्ठ है। 'एकलिङ्ग' के नाम से विख्यात मन्दिर उदयपुर राजधानी से बारह मील उत्तर एक घाटी मे श्वेत सगमरमर का है। कहते हैं कि 'एक-लिङ्ग' की स्थापना मेवाड़ के आदि पुरुष बाप्पा रावल के समय मे हुई थी और ईसा की १५वीं शताब्दी में महाराणा कुम्भ ने इस मन्दिर का जीर्णोद्धार कराया था।

राजपूताना के पूर्वी कोने पर ग्वालियर का सुप्रसिद्ध प्राचीन किला बना है। इसमें सास बहू ( सहस्रबाहु ) का अत्यन्त सुन्दर मन्दिर है। इसकी स्थापना सम्भवतः ७वीं या ८वीं सदी मे हुई। फार्गुसन के मत में यह ११वीं शताब्दी मे बना था।

मध्यप्रान्त के ग्वालियर का 'तेली का मन्दिर' भी इस मण्डल का एक अनूठा उदाहरण है। अन्य मन्दिरों में जिन्हें कलचुरि राजाओं ने बनवाया था चौसठ जोगिनियों का मन्दिर ही एक उत्कृष्ट नमूना है जो अब भी विद्यमान है।

इस मण्डल में ओसिया के वरेण्य मन्दिरों का वर्णन नहीं विस्मृत किया जा सकता है। यह जोधपुर में है तथा यहाँ पर विभिन्न देवों के मन्दिरों की सख्या एक दर्जन से अधिक है। इनमें एक मन्दिर सूर्य का भी है। राजपूताना के मन्दिरों की गाथा में आबू पर्वत पर बने हुए जैन मन्दिरों का संकीर्तन आवश्यक है। ये मन्दिर बड़े ही सुन्दर हैं और संगमरमर पत्थर के बने हैं। करोड़ों रुपियों की लागत उस समय लगी थी। एक मन्दिर विमल शाह का तथा दूसरा तेजपाल तथा वास्तुपाल बन्धुओं का कहा जाता है। इन मन्दिरों की कारीगरी दर्शनीय है।

## सोलंकी राजवश का प्रासाद-निर्माण-संरक्षण

उत्तरभारती वस्तु-कला का एक अनूठा एवं अति समृद्ध विकास-केन्द्र मध्य कालीन गुर्जर-प्रदेश ( गुजरात ) एव कच्छप्रदेश आधुनिक काठियावाड़ रहा। इस प्रदेश के समृद्धिप्रकर्ष को श्रेय है कि नाना मन्दिरों का ही निर्माण नहीं हुआ वरन् प्रासाद-कला में एक नवीन शैली ( लाट शैली—दे० आगे का अ० 'प्रासाद-शैलियाँ' ) का भी विकास हुआ। इस वास्तु-वैभव का श्रेय तत्कालीन सुदृढ़ एवं समृद्ध सोलंकी राजाओं के राजवंश को है। इनकी प्राचीन राजधानी अनहिलवाड पट्टन थी जो आधुनिक अहमदाबाद के उत्तर-पश्चिम में पाटन के नाम से प्रख्यात है। सोलङ्कियों के राज्याश्रय मे पनपी प्रासाद-कला १०वीं शताब्दी से लेकर १४वीं शताब्दी तक पूर्ण प्रोत्थान को पाती रही।

सोलङ्कियों के राज्याश्रय-प्राप्त मन्दिरों में गुजरात में सुनक, कनोदा, देलमल तथा कसरा के मन्दिर १०वीं शताब्दी में, मोंधारा का सूर्यमन्दिर ११वीं शताब्दी में तथा सिद्धपुर पर रुद्रमल का मन्दिर १२वीं शताब्दी में विनिर्मित हुए। इसी प्रकार काठियावाड में घुमली और सेजाकपुर पर नवलखा मन्दिरों का ११वीं शताब्दी में निर्माण हुआ और सोमनाथ का विश्वविश्रुत मन्दिर द्वादश शतक में पुनरुद्धृत हुआ।

इस मण्डल के मन्दिरों में सोमनाथ के मन्दिर को भारतीय इतिहास में जो महिमा और गरिमा प्राप्त है वह पश्चिम भारत के अन्य किसी भी मन्दिर को नहीं। इसकी गणना राष्ट्र के उन द्वादश ज्योतिर्लिङ्गों में होती है जो सिन्ध से आसाम तक और हिमालय से कन्याकुमारी तक फैले हुए हैं। यह मन्दिर आज भी अपने उन्नत एवं प्रशस्त आकार से युक्त काठियावाड़ के दक्षिण समुद्रवेला पर विराजमान है और सोमेश्वर शिव का प्राचीनतम स्थान। इस मन्दिर पर मुसलमानों की चढ़ाइयों का इतिहास हम जानते ही हैं। भीमदेव प्रथम ( १०२२–१०७२ ने ही प्राचीन मन्दिर का पुनरुद्धार या जीर्णोद्धार किया था।

गुजरात और काठियावाड़ के मण्डलीक मन्दिरों की विरुदावली के बखान में काठियावाड़ की दो पहाड़िया—शत्रुञ्जय पर्वत तथा गिरनार पर्वत हैं जहाँ पर जैनियों ने एक नहीं अनेक मन्दिर बनवाये यहाँ तक ये स्थान मन्दिर-नगर temple-cities के नाम से संकीर्तित हैं। कहा जाता है इन मन्दिर-नगरों मे रात में तीर्थ-यात्री टिकने नहीं पाता।

इन मन्दिरों को दो वर्गों में वर्गीकृत किया जा सकता है। पहले वर्ग अर्थात् ११वीं से लेकर १३वीं शताब्दी तक के जो अनेकानेक मन्दिर बने उनके निर्माण में राज्याश्रय तो निश्चित ही है परन्तु १३वीं शताब्दी में इस प्रदेश में एक अभिनव

मन्दिर-निर्माण-चेतना को जन्म देने का श्रेय हेमदपन्त को है जिसका सुनिश्चित इतिहास लोगों को अज्ञात है। वह इतना प्रसिद्ध है कि लोग उसे पौराणिक पुरुषों में परिगणित करते हैं। वास्तव में वह देवगिरि राजवश के रामचन्द्र देव ( जो इस वश का अन्तिम शासक था ) का प्रख्यात प्रधानमात्य था। इसने सैकड़ों मन्दिर बनवाये और इन मन्दिरों का नामकरण ही हेमदपन्ती शैली में हुआ।

हेमद पन्त के पूर्व विनिर्मित मन्दिरों में थाना जिला का अम्बरनाथ मन्दिर अधिक प्रसिद्ध है। खानदेश में बालसने पर विराजमान त्रिआयतन मन्दिर तथा महेश्वर भी कम प्रख्यात नहीं हैं। इसी प्रकार नासिक जिले में सिन्नार पर गोण्डेश्वर, झागडा पर महादेव तथा अहमदनगर जिले में पेदगाव का लक्ष्मीनारायण भी प्रसिद्ध हैं। निजाम हैदराबाद के राज्य में नागनाथ का मन्दिर भी उल्लेख्य है। ये सभी मन्दिर ११वीं से १३वीं शताब्दी के बीच में बने।

अब रहा इस शैली का षष्ठ मण्डल – मथुरा वृन्दावन, वह अपेक्षाकृत अर्वाचीन है और राजाओं के अतिरिक्त सेठों, साहूकारों एवं साधारण भक्तजनों का भी संरक्षण इन मन्दिरों की रचना में कम नहीं है।

योगिराज भगवान् कृष्णचन्द्र की क्रीडास्थली मथुरा-वृन्दावन का यह मण्डल मन्दिर-पीठ के लिये अति प्रशस्त प्रदेश था, परन्तु यहा के मन्दिर अपेक्षाकृत अर्वाचीन ही हैं। भारतीय इतिहास में मुसलमानों की संहारकारिणी पैशाची प्रवृत्ति के निदर्शनों की कमी नहीं परन्तु सौभाग्य से १६ वीं शताब्दी में मुगल सम्राट अकबर के औदार्य एवं अन्य-धर्म-सहिष्णुता को ही श्रेय है कि मुगल-राज-पीठ के अतिनिकट वृन्दावन में उसी काल में पाच प्रसिद्ध मन्दिरों का निर्माण हुआ। इन पाच मन्दिरों के नाम से हम सभी परिचित हैं.—

१. गोविन्ददेवी २ राधावल्लभ ३. गोपीनाथ ४. जुगुलकिशोर तथा ५. मदनमोहन

इन मन्दिरों के निर्माण मे यद्यपि वैष्णव-धर्म के उस मध्यकालीन प्राञ्जल एवं अति उदात्त आविर्भाव को श्रेय है जिसका श्रीगणेश चैतन्य महाप्रभु के द्वारा हुआ था तथापि यह कथन अनुचित न होगा कि मुगल सम्राट अकबर की इस धार्मिक सहिष्णुता का राजाश्रय के रूप में मूल्याङ्कन हो। आगे उसके उत्तराधिकारियों मे औरङ्गजेब की नृशसता से हम सभी परिचित हैं जिसके समय मे इस मण्डल के मूर्धन्य मन्दिर गोविन्ददेवी ना ध्वस किया गया और अब उसका महामण्डप ही उसकी प्राचीन गाथा का स्मारक है।

वृन्दावन के मन्दिरों के सम्बन्ध मे एक विशेष ज्ञातव्य यह है कि इनकी निर्माण-शैली मे एक नवीन पद्धति का अनुगमन प्रत्यक्ष है। भुवनेश्वर एव खजुराहो के मन्दिरों पर जो मूर्ति-विन्यास-प्राचुर्य देखा जाता है वह यहा पर सर्वथा विलुप्त हो गया। शिखरों के आकार में भी परिवर्तन प्रत्यक्ष है। पर्सी ब्राउन को इस नवीनता में मुसलिम कला का प्रभाव प्रतीत होता है, परन्तु वास्तव में, जैसा हम आगे तृतीय पटल मे विशेष विवेचन करेंगे, यह नवीनता उत्तर मध्यकालीन लाटशैली की अति अतिरञ्जनात्मक-शैली की एक प्रकार से प्रतिक्रिया ही है।

हिन्दू प्रासाद-कला का यह विहङ्गमावलोकन वास्तव में अधूरा ही रहेगा यदि हम उत्तरापथ के अन्य कतिपय समृद्ध केन्द्र-शिखरों पर कुछ देर के लिए और विहार न करलें।

इनमें सर्व-प्रथम संकीर्तन बंगाल-विहार-मण्डलीय मन्दिरों का होना चाहिए जहाँपर ईशवीयोत्तर अष्टमशतक से लगाकर अष्टादश शतक अनेक मन्दिर बने और कतिपय आज भी विद्यमान हैं। बगाल के पाल और सेन राजवंश का कलासरक्षण प्रसिद्ध है। पालवंशीय वास्तु-कला के प्रमाण मूर्तियों में तो खूब मिलते हैं परन्तु मन्दिरों के एकाध ही स्मारक हैं। कन्तनगर ( दीनाजपुर ) का नौ विमानों वाला मन्दिर विशेष उल्लेख्य है। अन्य प्राचीन मन्दिरों के विवरण आगे द्रष्टव्य होंगे। प्राचीनों में खिचिंग ( मयूरभञ्ज ) तथा अर्वाचीनों में विष्णुपुर के मन्दिर विशेष उल्लेख्य हैं।

इसी प्रकार उत्तरापथ का काश्मीर-मण्डल भी प्रासाद-वास्तु का अति प्राचीन एवं समृद्ध पीठ है। यहाँ के मन्दिरों की कुछ स्थानीय विशेषताएँ हैं जो पार्वत्य-प्रदेश के अनुकूल ही हैं। काश्मीर के मन्दिरों में सर्वप्रसिद्ध मार्तण्ड-मन्दिर है। भारत के सूर्य-मन्दिरों में इसका महत्त्व-पूर्ण स्थान हैं। इसको काश्मीरनरेश ललितादित्य ने बनवाया था। यह आठवीं शताब्दी का है। इसी शताब्दी का शङ्कराचार्य-मन्दिर भी अपनी महिमा आज भी रक्खे हैं। तदनन्तर अवन्तिपुर के मन्दिर ( नवीं शताब्दी ) आते हैं। इनमें अवन्तिस्वामि का विष्णु मन्दिर तथा अवन्तीश्वर शिव-मन्दिर विशेष प्रख्यात हैं। इनके निर्माण में काश्मीर-नरेश अवन्तिवर्मन तथा उसके उत्तराधिकारियों का हाथ था।

शंकरवर्मन ( जो अवन्तिवर्मन के अनन्तर सिंहासनारूढ हुआ ) ने भी बहुसंख्यक मन्दिर बनवाये, जिनमें दो शिव-मन्दिरों के भग्नावशेष विद्यमान हैं।

काश्मीर-मण्डल के साथ-साथ नेपाल-मण्डल के मन्दिरों का गुणानुवाद आवश्यक है। नेपाल में तो घरों से अधिक मन्दिर हैं। यहाँ बौद्धों एवं ब्राह्मणों दोनों के मन्दिर मिलते हैं। स्वयंभूनाथ का स्तूप, बुद्धनाथ का मन्दिर और चगुनाथ का मन्दिर विशेष प्रसिद्ध हैं। इनमें प्रथम दो मन्दिरों का प्राचीन गौरव इसी से प्रकट है कि इनकी स्थापना उस सुदूर अतीत में हुई थी जब राजर्षि अशोक ने बौद्ध भिक्षु के रूप में नेपाल की तीर्थ-यात्रा की और उसकी स्मृति में अगणित स्तूपों का निर्माण कराया, उन्हीं में दो ये भी हैं।

मल्लराजाओं के राज्याश्रय से नेपाली वास्तु-कला अपनी एक नवीन शैली लेकर निखर पड़ी। इस राजवंश के सप्तम तथा अष्टम राजा जयस्तिथि तथा यक्ष (१४वीं तथा १५वीं शताब्दी) ने जिस राज-निवेश योजना लेकर चले उसमें पूजा-वास्तु तथा जन-वास्तु (religious and secular architecture) दोनों को ही पल्लवन-प्रश्रय प्राप्त हुआ।

भारत के दक्षिण एवं उत्तर के इस प्रासाद-वास्तु-वैभव की थोड़ी सी झाँकी देखने के बाद दक्षिण में पुन. पदार्पण करें तो सिंहलद्वीप ( लंका ) का स्मरण अवश्य आ जाता है, अगाध समुद्र-जल-राशि भी व्यवधान उपस्थित नहीं कर पाती। आधुनिक भारतीय-जीवन रामचरित से अधिक प्रभावित है तो रामचरित मे रावण को कौन भूल सकता है? लंका उसी की राजधानी थी जो सोने की कही जाती थी। आज-कल तो सिंहलद्वीप में वास्तु-कला की दृष्टि से वहाँ के राज-पीठों का निर्माण ही विशेष विवेच्य है। यतः यह स्थान अति प्राचीन समय में ही बौद्ध-धर्म का केन्द्र बन गया था अतः वहाँ पर हिन्दू प्रासादों को कौन प्रश्रय देता? यद्यपि लंका का ऐतिहासिक राजा रावण तो शिवभक्त था तथापि मन्दिरों के नाम से

लङ्कातिलक ( जेतवनराम ) मन्दिर ( १८वीं शताब्दी ) का तो संकीर्तन कर ही लेना चाहिए। इस में बुद्ध भगवान की जो मूर्ति खोदी गयी है वह लगभग ६० फीट की है। सिंहलद्वीपीय स्थापत्य का अपना अलग विकास था, यद्यपि दाक्षिणात्य कला का उस पर पूर्ण प्रभाव प्रतिबिम्बित है। वहा के स्थापत्य में पार्वत-वास्तु ही प्रधान है तथा राजाश्रय पूर्ण मात्रा में।

सिंहलद्वीपीय कला के इस किञ्चित्कर आलोचन के उपरात वर्मा के वरेण्य पगोडाओं का नामोल्लेख भी नितात प्रासङ्गिक है। यहा का काष्ठ-स्थापत्य (wooden Architecture) बड़ा स्तुत्य है। वैसे तो वर्मा की वास्तु-कला की तीन विकास धारायें है परन्तु मध्यकालीन स्तूप एव मन्दिर ही विशेष विख्यात हैं। इनमें पागन के मन्दिर दर्शनीय है। यह एक मन्दिर-नगर के रूप में निर्मित हुआ है। उत्तर-मध्यकाल अथवा अर्वाचीन युग में पगोडाओं की माला मे ब्रह्मा का सुन्दर देश मण्डित है। माण्डले के इतस्तत बहुसंख्यक पगोडाओ का निर्माण हुआ।

भारतवर्ष की इस प्रासाद-राशि के उत्तुङ्ग शिखर मे कुछ अनायास अगणित कण सास्कृतिक झोंकों से ऐसे उडे कि भारत से बाहर द्वीपान्तर भारत या बृहत्तर भारत के नाना प्रदेशों में बिखर गये। काम्बोडिया, स्याम, चाम्स ( Chams—अन्नाम—इन्डोचाइना ) जावा और बाली आदि द्वीपान्तरों में बहुसख्यक निदर्शन हिन्दू-प्रासाद के पोषक प्रमाण हैं।

कम्बोडिया के अंगकोरवट नामक मन्दिर की छटा दर्शनीय है जो वहाँ के राजा जयवर्मन द्वितीय की कीर्तिपताका को आज भी उड़ारही है। यहा के बयोन (Bayon) मन्दिर के निर्माण में सूर्यवर्मन प्रथम के राज्याश्रय का उल्लेख भी वाञ्छित है। इसी प्रकार कम्बोडिया के बत्तेयस्त्री या वैनतेयश्री मन्दिर का निर्माण खमेर राजवश के जयवर्मन सप्तम के द्वारा हुआ। स्याम का महाधातु मन्दिर तथ अन्नम ( फ्रेन्च इण्डो चाइना ) मे जो मन्दिर है उनमें महाभारतीय पाण्डवों के नाम उपश्लोकित है। भीममन्दिर, पुन्द्रदेव-मन्दिर, प्रम्बनय, पनतरम, आदि विशेष उल्लेख्य हैं।

अस्तु, हिंदू-प्रासाद की पृष्ठ-भूमियों में राजाश्रया के इस विहङ्गावलोकन में जिस उड़ान के साथ हम उठे उसमें तो पृष्ठ-भूमि (foundation) से शिखर पर विराजमान होगये अत. अब वहाँ से उतर कर भूतल पर वास्तु मर्म का अवगमन करें।

---